# भूमिका ।

सर्व विद्वान् व पण्डितजन जानते हैं कि संस्कृत का पढ़ना भी आज कल अधिक हो चला है इसकी ओर सबका मन झुकता है और सबकी रुचि संस्कृत सीखने की अधिक रहती है परन्तु इसका व्याकरण इतना कठिन है कि कोई मनुष्य साधारण रीति से सहज में सीखना चाहे तो नहीं सीख सकता क्योंकि पाणिनीय सिद्धान्त कौमुदी इत्यादि में जो रीतें हैं वे पूर्णता को तो लिये हुए हैं पर कठिन इतनी हैं कि सहज में वह जाल सुलझ नहीं सकता इस कारण से बहुत से विद्वानों ने अंगरेज़ी में और कई एक विद्वानों ने हिन्दी भाषा में भी संस्कृत के व्याकरण बनाये हैं परन्तु जितने बने हैं उनमें से किसी में भी सिवाय डाक्टर रामकृष्ण गोपाल भण्डार के संस्कृत वाक्य नहीं दिये हैं इससे विद्यार्थी को केवल व्याकरण के सूखे नियम याद करने पड़ते हैं और उदाहरण के वाक्य होने से वे नियम हृदय में खचित हो जाते हैं और समझ में अच्छे प्रकार से बैठ जाते हैं–यह बात बिचार के मैंने यह पुस्तक हिन्दी में ऐसी रीति पर बनाई है कि हिन्दी भाषा जाननेवाले भी इस रीति से संस्कृत सहज में सीख लें॥

इस बार यह पुस्तक शीघ्रता के साथ बनाई गई और छपवाई गई है इस कारण से जो इसमें कोई अशुद्धि वा भूल चूक रह गई हो उसको विद्वान् लोग क्षमा करके यदि मुझ को सूचित करेंगे तो मैं उनका अतिही कृतज्ञ हूँगा और पुनरावृत्ति में वे अशुद्धियाँ निकाल दी जावेंगी—

इसके पढ़ने से संस्कृत विद्यार्थीगण यदि उपकार उठावेंगे तो मैं अपने परिश्रम को सफल मानूँगा और इसके प्रचार हो जाने पर दूसरा भाग भी प्रकाशित किया जायगा । और सर्वशक्तिमान् परमेश्वर मेरे इस श्रम को सफल करें ।

पण्डित शङ्करलालशर्म्मा ।



# संस्कृत शीघ्रबोधिनी ।

## पाठ पहला ।

### वर्णमाला ।

### स्वर ।

अ आ इ ई उ ऊ
ऋ ॠ ऌ ॡ ए ऐ
ओ औ (ं अनुस्वार विसर्ग :) *

इस प्रकार से १४ स्वर हैं–परन्तु मुख्य स्वर तीनही ज्ञात होते हैं अर्थात् अ, इ, उ, और इन्हीं के दीर्घ हो जाने से यह छः हो जाते हैं प्लुत † हो जाने से ये ९ हो जाते हैं अर्थात् प्रत्येक तीन स्वरों के ह्रस्व, दीर्घ, प्लुत, ये तीन २ भेद हो जाने से इन्हीं तीन स्वरों के ९ भेद हो गये और ऋ ॠ ऌ ॡ ये स्वर उच्चारण में तो स्वर से प्रतीत नहीं पड़ते परन्तु इनका बर्ताव स्वरों का सा होता है इसी कारण से स्वरों में लिखे गये हैं और ए, ऐ, ओ, औ ये संयुक्त अक्षरों में हैं जैसा कि आगे ज्ञात होगा—

* स्वरों के साथ इसलिये लिखे गये हैं कि ये स्वरों ही के आगे आते हैं ॥

† ह्रस्व स्वर के उच्चारणमें जितना काल लगता है उससे दूना दीर्घ में, और तिगुना प्लुत में और यह इस प्रकारसे लिखा जाता है (ओं३)

## व्यञ्जन ।

क् ख् ग् घ् ङ् च् छ् ज् झ् ञ्
ट् ठ् ड् ढ् ण् त् थ् द् ध् न्
प् फ् ब् भ् म् य् र् ल् व् श्
ष् स् ह् ।

इस प्रकार से ३३ व्यञ्जन हैं—और संस्कृत के अक्षर मुख के जिस स्थान व प्रयत्न से उच्चारण होते हैं उनके अनुकूल इनके भेद किये गये हैं जैसा कि नीचे के कोष्ट कों से जान पड़ेगा—

ए, ऐ, का स्थान कण्ठ तालु और ओ, औ का कण्ठ ओष्ठ है ।

| स्थान । | अघोष | | घोष | | सानुनासिक | अन्तस्थ | ऊष्मा | स्वर | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | अल्पप्राण | महाप्राण | अल्पप्राण | महाप्राण | | | | ह्रस्व | दीर्घ |
| कण्ठस्थानीय | क् | ख् | ग् | घ् | ङ् | | ह् | अ | आ |
| तालुस्थानीय | च् | छ् | ज् | झ् | ञ् | य् | श् | इ | ई |
| मूर्द्धस्थानीय | ट् | ठ् | ड् | ढ् | ण् | र् | ष् | ऋ | ॠ |
| दन्तस्थानीय | त् | थ् | द् | ध् | न् | ल् | स् | ऌ | ॡ |
| ओष्ठस्थानीय | प् | फ् | ब् | भ् | म | व् | | उ | ऊ |

श, ष, स, को भी अघोष जानो ॥

## पाठ २

(१) संस्कृत में पद के दो भेद हैं–(१) संज्ञा ( या सुबन्त) (२) क्रिया (या तिङन्त)।

(२) संज्ञा पद में–तीन लिङ्ग, ( पुल्लिङ्ग, स्त्री, व नपुंसक) और ८ कारक (१) कर्ता, (२) कर्म, (३) करण, (४) सम्प्रदान, (५) अपादान, (६) सम्बन्ध, (७) अधिकरण, (८) सम्बोधन और प्रत्येक कारक में तीन बचन, एक बचन, द्विबचन, बहुबचन होते हैं, इन कारकों के नाम प्रथमा, द्वितीया इत्यादि भी हैं।

(१) कर्ता—काम के करनेवाले को कहते हैं।

(२) कर्म—जिस पर काम किया जाय, या जो काम किया जाय।

(३) करण—जिसके द्वारा काम किया जाय।

(४) सम्प्रदान—जिसको दिया जाय, या जिसके अर्थ किया जाय।

(५) अपादान—जिसे कोई काम आरम्भ हुआ हो।

(६) सम्बन्ध—दो संज्ञा पदों में सम्बन्ध को बताता है।

(७) अधिकरण—जिस स्थान में कोई काम हुआ।

(८) सम्बोधन—बुलाने या पुकारने में काम आता है।

(३) क्रिया में लिङ्गभेद नहीं है बचन तीनही हैं और तीन पुरुष हैं उत्तम, मध्यम, प्रथम उत्तम जैसे मैं, मध्यम जैसे तू, प्रथम जैसे वह।

काल के अनुसार लकार १० हैं, परन्तु इस प्रथम पुस्तक में चारही लकार दिये हैं।

(१) लट्—वर्तमानकाल में आता है।

(२) लङ्—अनद्यतन भूतकाल में।

(३) लोट्—आज्ञा में, प्रेरणा में।

(४) लिङ्—इच्छा, प्रार्थना में।

इन चारों लकारों में प्रत्यय दो प्रकार के होते हैं। परस्मैपद और आत्मनेपद। कई धातु केवल आत्मनेपद में आते हैं कई केवल परस्मैपद में और कई दोनों में आते हैं। प्रत्यय लगाने से पहले और कुछ भी लगता है इस कारण से कुल धातुओं के दस भेद हैं उनको गण कहते हैं, इन गणों के नाम धातुओं के नाम से हैं और संख्या के नाम से भी—जैसे भ्वादि या पहला गण, अदादि या दूसरा गण, दिवादि या चौथा गण, तुदादि या छठा गण, चुरादि या दसवां गण, और गणों का वर्णन इस पुस्तक में नहीं किया जायगा इस कारण उनके नाम भी नहीं लिखे हैं।

अव्यय-शब्द वे हैं जो वैसे के वैसे रहते हैं अर्थात् इनमे कोई विभक्ति नहीं रहती।

(४) संस्कृत में विशेषण अर्थात् गुणबाचक शब्द का कारक, बचन, व लिङ्ग वही रहता है जो कि विशेष्य अर्थात् उस पद का जिस्का कि वह गुण वर्णन करता है और कर्ता और क्रिया दोनों समान बचन और पुरुष के होते हैं।

(५) संस्कृत में वाक्य बनाते समय पद को आगे पीछे रखने का कुछ नियम नहीं है। चाहे तो पहले कर्त्ता, फिर क्रिया, फिर कर्म इस रीति से जैसे अंगरेजी में होती है या कर्त्ता, कर्म, क्रिया इस रीति से जैसे हिन्दी भाषा में आता है या क्रिया, कर्म, कर्त्ता या और किसी रीति से रक्खें कुछ अन्तर नहीं होता है—

जैसे रामो रावणं जयति, या रामो जयति रावणम् या जयति रावणं रामः इत्यादि—

वाक्य तीन प्रकार के होते हैं एक कर्तृवाच्य, जिसमें कि कर्त्ता या काम का करनेवाला प्रथमा विभक्ति में बोला जावे। दूसरे कर्मवाच्य, जिसमें कर्म प्रथमा के रूप में रहता है ( यह सकर्मक धातु का होता है ) और तीसरे भाववाच्य, यह अकर्मक धातु का होता है। कर्मवाच्य व भाववाच्य, में कर्त्ता तृतीयान्त होता है॥

# पाठ ३

## क्रिया।

## वर्तमानकाल।

### परस्मैपद।

एक वचन के प्रत्यय।

| उत्तम पुरुष | मध्यम पुरुष | प्रथम पुरुष |
|---|---|---|
| मि | सि | ति |

## प्रथम गण * अर्थात् भ्वादि गण के धातु।

| | |
|---|---|
| पच्—पकाना या रींधना। | बुध्—( बोध् ) जानना समझना। |
| पत्—गिरना। | भू ( भव् ) होना। |
| गम्—[गच्छ†] जाना। | वस्—रहना। |
| नी (नय्‡) चलाना लेजाना | |

* संस्कृत में कुल धातुओं के १० भेद हैं प्रत्येक को गण कहते हैं और इन गणों के नाम पहला, दूसरा इत्यादि इस प्रकार से भी हैं या उस धातु के नाम से हैं जौन सा धातु कि उस गण के धातुओं में से पहले बोला जाता है जैसे भ्वादि गण नाम इस कारण से है कि पहले गण के जितने धातु हैं उसमें जो धातु पहिले बोला जाता है वह भू है।

† धातुओं का स्वरूप जो प्रत्यय लगाने से पहले बदल जाता है वह ऐसे [ ] कोष्ठ के भीतर लिखा गया है जैसे गम् धातु के आगे जब "मि" "सि" या "ति" इत्यादि इनमें से कोई प्रत्यय लगाया जाय तो गम् का गच्छ् होकर वह प्रत्यय लगेगा॥

‡ धातु के अन्त के स्वर और उपधा के ह्रस्व स्वर को पहले गण में अ, के पहिले गुण हो जाता है। इ या ई का गुण ए, और उ या ऊ का गुण ओ, ऋ या ॠ का अर्, और ऌ का अल् है—जैसे 'नी' का हुआ 'ने' और उसके आगे लगता है अ और फिर ति—संस्कृत में यह नियम है कि दो स्वर बिना मिले बहुधा पास २ नहीं रह सकते और इस स्थान में जो नियम लगना चाहिये वह यह है कि ए, ओ, ऐ, औ के आगे स्वर आवे तो इनका क्रम से अय्, अव्, आय्, वा आव् हो जाता है और आगे स्वर से जा मिलता है—जैसे ने + अ = नय् + अ = नय, और फिर जोड़ा ति, तो नय + ति = नयति। इसी तरह से भू का भवति—और इस ऊपर के नियम से धातु का जो स्वरूप हो जाता है वह ऐसे ( ) कोष्ट में लिखा है॥

सृ (सर्) सरकना, चलना।
रक्ष्—पालना, बचाना।
वद्—बोलना।
चर्—जाना, चलना खाना
जीव्—जीना।
त्यज्—छोड़ना।
दह्—जलाना।
नम्—झुकना।
जि ( जय् ) जीतना।
धाव्—दौड़ना भागना।
दृश् [ पश्य् ] देखना।

प्रथम गण की धातुओं में प्रत्यय लगाने से पहले अ, और जोड़ा जाता है॥

उत्तम पुरुष के उन प्रत्ययों से पहिले जिनका प्रथम अक्षर म्, या व्, हो उससे पूर्व का अ, दीर्घ हो जाता है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| पचामि । | वदति । | चरति । | जयति । |
| गच्छामि । | बोधसि । | जीवसि । | धावति । |
| नयसि । | भवामि । | त्यजामि । | पश्यामि । |
| पतसि । | वसति । | दहति । | |
| रक्षति । | सरति । | नमामि । | |

| | | |
|---|---|---|
| (वह) पकाता है | (मैं) जीतता हूँ | (तू) रहता है। |
| (तू) जाता है | (तू) बोलता है | (मैं) चलता हूं |
| (वह, चलाता है | (वह) झुकता है | (वह) सरकता है |
| (वह) गिरता है | (मैं) समझता हूँ | (मैं) गिरता हूं |
| (तू) देखता है | (तू) जलाता है | (वह) दौड़ता है |
| (वह) छोड़ता है | (वह) होता है | (मैं) पालता हूं |
| (तू) दौड़ता है | (तू) छोड़ता है | (मैं) ले जाता हूं |
| (तू) पालता है | (मैं) जीता हूं | |

# पाठ ४

## दूसरागण * ( अदादि )

अस्—होना । अद्—खाना ॥

## चौथा ( दिवादि ) गण

कुप् = गुस्से होना । क्षुभ् = भड़कना । नश् = नाश होना, न दीखना । नृत् = नाचना । पुष् = पोसना, पालना । मुह् = बेहोश होना, मूर्छित होना । लुभ् = लोभ करना ।

## छठा ( तुदादि ) गण

इष् [ इच्छ् ] चाहना । क्षिप् = फेंकना । तुद् = दुःख देना । दिश् = दिखाना, समझाना । प्रच्छ् [पृच्छ् ] = पूछना । मुच् [मुञ्च् ] = छोड़ना । विश् = बड़ना, भीतर जाना । सृज् = छोड़ना, पैदा करना । स्पृश् = छूना ॥

बहुवचन प्रत्यय ।

| उत्तम पुरुष | मध्यम पुरुष | प्रथम पुरुष |
|---|---|---|
| मस् | थ | अन्ति † |

* दूसरा गण बहुत कठिन है इसलिये उसके केवल दो धातु इस प्रथम भाग में दिये गये हैं इन धातुओं का पूर्ण प्रकरण दूसरे भाग में होगा ॥

† ऐसे प्रत्ययों के पहले जिनके आदि का अक्षर अ होता है धातुओं का अ लोप हो जाता है ॥

दूसरे गण के धातुओं में ( तिवादि ) प्रत्यय लगाने से पहले और कुछ नहीं जोड़ा जाता है।

चौथे गण में 'य' और छठे गण में 'अ' प्रत्यय लगाने से पहले जोड़ दिये जाते हैं *।

अस् धातु का 'अ' द्विवचन व बहुबचन प्रत्ययों के पहिले गिरा दिया ( लोप हो ) जाता है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| असि †। | भवन्ति। | अत्थः +। | दिशथ। |
| अस्मि। | वसथ। | कुप्यामः। | मुह्यथ। |
| पचामः ‡। | स्मः। | क्षुभ्यथः। | लुभ्यामः। |
| धावन्ति। | विशथ। | नृत्यन्ति। | स्पृशन्ति। |
| पतथ। | दहन्ति। | क्षिपामः। | जीवामः। |
| गच्छामः। | स्थ। | तुदन्ति। | नमथ। |

* इन गणों के धातुओं में उनके स्वरों का गुण नहीं होता है जैसा कि प्रथम गण भ्वादि के धातुओं के स्वरों में होता है॥

† अस् धातु के अन्त का अक्षर स्, सि प्रत्यय के पहले लोप हो जाता है।

‡ पदान्त सकार के आगे कोई अक्षर हो या न हो और पदान्त रकार के आगे यदि अघोष अक्षर हो या कोई अक्षर न हो तो इन ( स् – र् ) दोनों का विसर्ग हो जाता है॥

+ अघोष प्रयत्नवाले अक्षरों के पहले जो व्यञ्जन आता है वह सिवाय सानुनासिक अक्षरों के अपने वर्ग का प्रथम अक्षर बन जाता है जैसे ककुभ् + प्रान्त = ककुप्प्रान्त और दृशद् + पतति = दृशत्पतति॥

## प्रथम ( भ्वादि ) गण

पा [पिब] = पीना । यज् = पूजा करना, यज्ञ करना । वह् = ले जाना, बहना । स्मृ ( स्मर् ) = याद रखना । हृ ( हर् ) = ले जाना ।

## चौथा ( दिवादि ) गण

अस्–फेंकना । कुस्–मिलना (बाथ घालकर) । तुष्–तृप्त, राजी होना । लुट्–लोटना । शुष्–शोषना, सूखना ।

## छठा ( तुदादि ) गण

उञ्छ् = दाना चुगना । कृष् = हल चलाना । स्फुर् = फरकना । सिच् [सिञ्च् ] छिड़कना या सींचना ॥

(वे) बोलते हैं ।
(तुम) खाते हो ।
(वे) छोड़ते हैं ।
(हम) चलाते हैं ।
(वे) हैं ।
(तुम) बसते हो ।
(हम) जाते हैं ।
(वे) फेंकते हैं ।
(तुम) लेजाते हो ।
(हम) बाथ घाल-कर मिलते है ।
(तुम) जीते हो ।

(तुम) दुःखदेते हो
(हम) पीते हैं ।
(वे) पूजा करते हैं
(तुम) खुश होते हो
(वे) भड़कते हैं ।
(तुम) नाश होते हो
(हम) पालते हैं ।
(तुम) लोटते हो ।
(वे) सूखते हैं ।
(तुम) राजी होते हो ।
(वे) नाचती हैं ।

(हम) मूर्छित होते हैं ।
(वे) लोभ करते हैं
(हम) चाहते हैं ।
(तुम) दिखलाते हो
(हम) पूछते हैं ।
(तुम) भीतर जाते हो ।
(वे) याद करते हैं
(हम) चुगते हैं ।
(तुम) हल चलाते हो
(हम) सींचते हैं

# पाठ ५

## द्विवचन।

| उत्तम पुरुष | मध्यम पुरुष | प्रथम पुरुष |
|---|---|---|
| वस् | थस् | तस् |

## दशवें (चुरादि) गण के धातु *

कथ् = कहना। गण्-गिनना, समझना, मानना। घुष्—(घोष्) प्रसिद्ध करना। चिन्त् = विचार करना। चुर् † (चोर्) = चोरी करना। पीड् = दुःख देना। प्रथ् = छापना, फैलाना। प्री [प्रीण्] प्रसन्न करना। रच् = रचना। स्पृह् = चाहना॥

दशवें गण की धातुओं में प्रत्यय लगाने से पहले "अय" जोड़ा जाता है॥

* इस गण के धातु बहुधा दोनों (परस्मै व आत्मने, पद में आते हैं।

† कुछ धातुओं के (सिवाय कथ्, गण्, रच्, प्रथ् इत्यादि के) अन्त के स्वर व उपधा के "अ" की वृद्धि हो जाती है। अ की वृद्धि आ और इ ई की वृद्धि ऐ, उ ऊ की वृद्धि औ, ऋ ॠ की वृद्धि आर्, और ऌ की आल् है। और उपधा का ह्रस्व स्वर (सिवाय कुछ धातुओं के जैसे स्पृह्, मृग् आदि के) गुण हो जाता है जैसे चि का चै और उसके आगे अय लगाने से चायय रूप हुआ और ति, लगाने से चाययति सिद्ध हुआ— तड्+अय+ति = ताडयति— घुष् + अय + ति = घोषयति॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| कथयावः । | अस्यथः । | स्फुरतः । | रचययः । |
| वदावः । | तुष्यावः । | सिञ्चावः । | स्पृहयावः । |
| यजथः । | घोषयतः । | चोरयथः । | प्रीणयतः । |
| गणयतः । | क्रुध्यथः । | वहतः । | प्रथयथः । |
| पिवथः । | लुट्यावः । | पीडयथः । | |
| कुप्यावः । | चिन्तयावः । | स्मरावः । | |

## १-भ्वादि गण ।

अट्—फिरना । चल्—चलना । जल्प्—बोलना । निन्द्—निन्दा करना । शंस्—प्रशंसा करना ।

## ४- दिवादि गण ।

श्लिष्—मिलना या आलिङ्गन करना ।

## १० चुरादि गण ।

पूज्—पूजना । वर्ण्—वर्णन करना । सान्त्व् = ठण्ढा करना ।

| | | |
|---|---|---|
| (हम दो) दुःख देते हैं । | (तुमदो) रचतेहो | (हमदो) प्रसन्न करते हैं । |
| (वेदो) कहते हैं । | (हमदो) चाहतेहैं | (तुमदो) निन्दा करते हो । |
| (हमदो) गिनते हैं | (तुमदो) बिचारते हो । | (वेदो) क्रुद्धहोते हैं |
| (तुमदो) देखते हो | (हमदो) प्रसिद्ध करते हैं । | (हमदो) हल चलाते हैं । |
| (वेदो) पैदा होते हैं । | (वेदो) कांपते हैं | |

(वे दो) पूजते हैं।
(हमदो) बिचरते हैं
(तुमदो) बोलते हो
(तुमदो) भड़कते हो
(वे दो) चुगते हैं।
(हम दो) वर्णन करते हैं।
(वे दो) आलिङ्गन करते हैं।

(हम दो) शान्ति करते हैं।
(वे दो) बोलते हैं।
(तुम दो) प्रशंसा करते हो।
(हमदो) हैं।
(वे दो) पकते हैं।
(तुमदो) समझते हो।

(हमदो) खाते हैं।
(वे दो) सन्तुष्ट हैं।
(हमदो) लालच करते हैं।
(तुमदो) लौटते हो
(वे दो) छूते हैं।
(हमदो) पूछते हैं

# पाठ ६

## भ्वादि गण।

क्षि ( क्षय् ) नाश होना, क्षीण होना । द्रु ( द्रव् ) पानी टपकना, गीला होना, चलना । रुह् ( रोह् ) उगना । स्था [ तिष्ठ् ] खड़ा होना, ठहरना । ह्वे (ह्वय्) बुलाना, पुकारना ॥

## दिवादि गण।

मद् ( माद् ) पागल होना, गलती करना । शम् ( शाम् ) शान्ति, चैन में होना । श्रम् ( श्राम् ) थकना, मेहनत करना ॥

# चुरादि गण ।

क्षल् ( क्षाल् ) धोना । तड् ( ताड् ) मारना, पीटना। तुल् (तोल्) तोलना। भूष् गहना पहनना या पहनाना॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| पुष्यति । | स्पृशसि । | पीडयसि । | ताडयन्ति । |
| नृत्यामि । | विशति । | क्षयति । | मुह्यति । |
| जयामि । | दिवावः । | स्वः । | रचयथ । |
| वसतः । | स्पृहयन्ति । | रोहति । | पचावः । |
| गच्छथ । | इच्छसि । | कथयसि । | घोषयति । |
| हरामि । | दहथ । | तुष्यसि । | तुष्यन्ति । |
| लुभ्यथ । | गच्छथ । | ह्वयामः । | पूजयथ । |
| भ्राम्यसि । | यजामि । | तोलयति । | स्मरामि । |
| कथयथ । | चालयन्ति । | विशामि । | |
| इच्छामि । | चोरयति । | चोरयन्ति । | |

| | | |
|---|---|---|
| (तू) बोलता है । | (वे) उगते हैं । | (हमदो) देखते हैं। |
| (तुम) रहते हो । | (वह) जीतता है। | (मैं) गिरता हूं । |
| (हम) समझते हैं। | (तुम) छोड़ते हो। | (तुम) याद रखते हो । |
| (वह) मूर्छित होता है । | (वे) पूजा करते हैं | (तुम) चाहते हो । |
| (वह) पीटता है । | (वे) पीटते हैं । | (वह) पुकारता है |
| (वेदो) ले जाते हैं | (वह) बचाता है । | (वे) ले जाते हैं । |
| (मैं) चाहता हूँ । | (वह) छूता है । | (वेदो) सहते हैं । |
| | (मैं) खड़ा हूँ । | |

(वह) धोता है।
(तू) जीतता है।
(वे) दुःख देते हैं
(तुमदो) खाते हो
(तू) सींचता है।
(वेदो) नाश होते हैं
(हम) पूजते हैं।
(वे) हैं।
(वे) लोटते हैं।
(मैं) खाता हूं।
(मैं) मेहनत करता हूँ।

(तू) नाश होता है
(मैं) तृप्त होता हूं
(हम) जीते हैं।
(तुम) प्रसिद्ध करते हो।
(वे) नाचते हैं।
(तुमदो) फेंकते हो
(तुम) छोड़ते हो।
(वह) गिनता है।
(हम) भीतर जाते हैं।
(मैं) कहता हूँ।

(वे) पकाते हैं।
(हम) हल चलाते हैं।
(तुमदो) पूछते हो
(तुम) प्रशंसा करते हो।
(मैं) डालता हूं।
(वे) पानी देते हैं।
(वह) बिचारता है

## उदाहरण—पिछली बातों के।

### भ्वादि गण।

| | एकबचन | द्विबचन | बहुबचन। |
|---|---|---|---|
| उत्तम पुरुष | जीवामि | जीवावः | जीवामः। |
| मध्यम पुरुष | जीवसि | जीवथः | जीवथ। |
| प्रथम पुरुष | जीवति | जीवतः | जीवन्ति। |

### दिवादि गण।

| | ए० ब० | द्वि० ब० | ब० ब०। |
|---|---|---|---|
| उत्तम पु० | तुष्यामि | तुष्यावः | तुष्यामः। |
| मध्यम पु० | तुष्यसि | तुष्यथः | तुष्यथ। |
| प्रथम पु० | तुष्यति | तुष्यतः | तुष्यन्ति। |

## छठा ( तुदादि ) गण।

| | एकव० | द्विव० | ब०व० । |
|---|---|---|---|
| उत्तम पु० | दिशामि | दिशावः | दिशामः । |
| मध्यम पु० | दिशसि | दिशथः | दिशथ । |
| प्रथम पु० | दिशति | दिशतः | दिशन्ति । |

## चुरादि गण।

| | एकव० | द्विव० | ब०व० । |
|---|---|---|---|
| उत्तम पु० | भूषयामि | भूषयावः | भूषयामः । |
| मध्यम पु० | भूषयसि | भूषयथः | भूषयथ । |
| प्रथम पु० | भूषयति | भूषयतः | भूषयन्ति । |

## परीक्षा के प्रश्न।

(१) अन्त का स् और र् का बदल कर क्या हो जाता है? और कहाँ बदलता है ?॥

(२) लट् लकार अर्थात् वर्तमान काल के प्रत्यय बताओ॥

(३) इ उ ऋ ऌ इनके गुण और वृद्धि बताओ ॥

(४) कण्ठस्थानीय, दन्तस्थानीय, घोष, अघोष, तालुस्थानीय, ओष्ठस्थानीय, मूर्द्धस्थानीय, अन्तस्थ अल्पप्राण महाप्राण अक्षर कौन २ से हैं ? अलग २ बताओ ॥

(५) पहलो, दूसरो, चौथो, छठो, दशवों गण, के चिन्ह क्या हैं ?

(६) उत्तम पुरुष के व, और म, के पहले अकार का बदल कर क्या हो जाता है ? ॥

(७) ए, ओ, ऐ, औ, के आगे जब स्वर आता है तो इन-
का बदल कर क्या हो जाता है ? उदाहरण सहित
बताओ ॥

(८) अघोष प्रयत्न के पहले किसी व्यञ्जन का बदल कर
क्या हो जाता है ? उदाहरण सहित लिखो ॥

(९) मुख्य स्वर कितने हैं ? उनके कितने भेद हैं ? प्लुत
किसको कहते हैं ?

(१०) लट् लकार अर्थात् वर्तमानकाल के रूप ले जाओ।
यहाँ विद्यार्थी को उचित है कि प्रत्येक गण में से
जितने गण उसने पढ़े हैं उतने धातुओं के रूप ले
जावे कि जिससे उसके हृदय में ये रूप खचित हो
जावें ॥

धातुओं के पहले उपसर्ग लगाने से धातुओं के अर्थ
में भेद हो जाता है इस कारण से नीचे कुछ उपसर्ग
लिखे जाते हैं और उदाहरण के सहित भेद दिखलाये
गये हैं ॥

अति—अधिक जैसे अतिभवति = उगता है, अतिपतति
= पार होता है ॥

अधि—(कभी २ धि) = ऊपर, अधिक, जैसे अधिगच्छति
आगे या ऊपर जाता है, जानता है या पाता है ॥

अनु—पीछे, समान = अनुसरति, अनुगच्छति,—पीछे
जाता है ॥

अप—दूर जैसे अपनयति—दूर ले जाता है ॥

अपि—ऊपर (कभी २ पि)—वेद में आता है और लोक में अभि हो जाता है ।

अभि + को—पास में—जैसे अभिपतति = उसकी तरफ जल्दी से भागता है ॥

अव—नीचे (कभी २ व) जैसे अवरूहति—वह उतरता है

आ—पास में—उलटा = आगच्छति—आता है ।

उद्—ऊपर—उत्पतति—कूदता है ।

उप—पास—उपतिष्ठति = पास खड़ा है ।

दुः—बीमार, बुरा, दुःख—दुरागच्छति—दुःख से आता है ।

निः—विना—निरिगच्छति--नहीं चाहता है ।

परा—उल्टा, दूर—पराजयते—हारता है ।

परि—चारोंओर—परिधावति—चारों तरफ दौड़ता है ।

प्र—सामने—प्रणमति = सामने झुकता है ।

प्रति—पीछे—फिर—उल्टा – प्रतिगच्छति—उल्टा जाता है

वि—अलग—विसृजामि—बिदा करता हूँ ।

सम्—मिला हुआ—संगच्छति—मिल कर जाता है ।

सु—अच्छा—सुवदति = अच्छा बोलता है ।

## पाठ ७

संस्कृत में आठ विभक्ति या कारक हैं और तीन वचन हैं उनमें से इस पाठ में कर्त्ता या पहिली विभक्ति की तीनों बचनों के प्रत्यय लिखे जाते हैं ॥

## अकारान्त शब्दों के प्रत्यय।

| | ए०व० | द्वि०व० | ब०व०। |
|---|---|---|---|
| पुल्लिङ्ग | स् | औ | अस्। |

नपुंसक में औ, अस्, की जगह ई, इ, हो जाती हैं और अकारान्त में स् की जगह म् हो जाता है और ह्रस्व इ, के 'न्' और जुड़ जाता है और 'न्' के पहले का स्वर दीर्घ हो जाता है॥

| | ए०व० | द्वि०व० | ब०व०। |
|---|---|---|---|
| पुल्लिङ्ग | नरः | नरौ * | नराः † |
| नपुं० | धनम् | धने ‡ | धनानि। |

नपुंसकलिङ्ग में नि, प्रत्यय के पहले स्वर दीर्घ हो जाता है॥

* अ या आ के आगे ए, ऐ, ओ, औ, आवें तो ये मिल कर ए, ऐ, के स्थान में तो ऐ और ओ, औ, के स्थान में औ, हो जाते हैं—जैसे तव + एव = तवैव, सा + ऐश्चिष्ठ = सैश्चिष्ठ।

† जब कि अ, इ, उ, ऋ, ऌ, ह्रस्व व दीर्घ के आगे उसी वर्ण का स्वर ह्रस्व व दीर्घ आवे तो दोनों के स्थान में उसी वर्ण का दीर्घ स्वर हो जाता है—जैसे नदी + ईदृशी = नदीदृशी। कर्तृ + ऋजु = कर्तॄजु। भानु+उदय = भानूदय॥

‡ अ या आ के आगे इ, उ, ऋ, ऌ, ह्रस्व या दीर्घ आवें तो दोनों के स्थान में गुण हो जाता है। जैसे तव + इन्द्रः = तवेन्द्रः सा+उक्ता = सोक्ता, सा+ऋद्धि = सर्द्धि या सऋद्धि, तव+ऌकारः = तवल्कारः॥

## पुलिङ्ग—शब्द ।

अगद—दवा, औषधि ।
अनल—आग ।
अश्व—घोड़ा ।
ईश्वर—परमेश्वर ।
ओदन—पकेहुए चावल ।
कर—हाथ ।
किङ्कर—नौकर ।
कोश—खजाना ।
खञ्ज—लङ्गड़ा ।
जन—मनुष्य, आदमी ।

जनक—बाप, पिता ।
जीव—जौ, जानवर ।
नर—आदमी, पुरुष ।
नाविक—मल्लाह ।
नृप—राजा ।
पाद—पैर ।
पवन—हवा ।
पुत्र—बेटा ।
भिक्षुक—भिखारी ।
वायस—कव्वा ।

## नपुंसक लिङ्ग ।

अरण्य—जंगल ।
अन्न—नाज ।
अर्घ—पूजा की सामग्री, अर्घा ।
इन्धन—लकड़ी जलाने की ।

कमल—कंवल ।
खनित्र—फावड़ा ।
गृह—घर ।
चक्र—पहिया ।
जल—पानी ।
दुःख—दुःख ।

धन—धन ।
नगर—गांव, शहर ।
नेत्र—आंख ।

# वाक्य ।

नृपा * रचन्ति ।
अश्वा उत्पतन्ति ।
पवना वहन्ति ।
ईश्वरः सृजति ।
अश्वा धावन्ति ।
जना वदन्ति ।
अनलो† दहति ।
गृहाणि‡ रचन्ति ।
नृपो यजति ।

नाविका नयन्ति ।
ईश्वरो रचति ।
जनकाः पुष्यन्ति ।
जना नृत्यन्ति ।
दुःखं पीड़यति ।
नरावुपगच्छतः ।
नरश्चलति + ।
किंकरः पचति ।
जनका वसन्ति ।

खञ्जः पतति ।
अरण्यं दहति ।
पुत्रः प्रीणयति ।
नराः कृषन्ति ।
करी स्फुरतः ।
नृपः पृच्छति ।
जलं वहति ।
नेत्रं स्फुरति ।

* विसर्ग के पहले आ हो और उसके आगे कोई स्वर या घोष प्रयत्न का व्यञ्जन आवे तो विसर्ग का लोप हो जाता है और विसर्ग के पहले अ हो और उसके आगे अ, के सिवाय कोई स्वर आवे तो भी विसर्ग का लोप होता है और फिर उन दोनों स्वरों में सन्धि नहीं होती जैसे नराः + इमे = नराइमे, बुधः + इच्छति = बुधइच्छति ।

† विसर्ग के पहले अ, हो और उसके आगे अ अथवा घोष प्रयत्न का कोई व्यञ्जन आवे तो उस विसर्ग का उ, हो जाता है और यह उ, अपने से पहले वाले अ, से मिलकर ओ, हो जाता है ।

‡ ऋ, र् या ष् के आगे जब न आवे तो उसको ण, हो जाता है और जब कि ऋ, र्, या ष्, "न्" के बीचमें कोई स्वर, या अन्तस्थ (ल को छोड़कर) या ह, या कण्ठस्थ, या ओष्ठ स्थान का कोई अक्षर आ जावे तब भी न बदलता है पर पद के अन्त में कभी नहीं बदलता ।

+ विसर्ग के आगे जब च्, या छ्, हो तो श् और त् या थ् हो तो स्, और ट् या ठ् आवे तो ष् हो जाता जैसे जनः+चरति = जनश्चरति ॥

| | | |
|---|---|---|
| राजा जीतता है। | (दो) आँखें देख-ती हैं। | (दो) हाथ ले जा-ते हैं। |
| (दो) नौकर उछ-लते हैं। | धन खुशी देता है | पानी सूखता है |
| आदमी बोलते हैं | जानवर बेहोश होते हैं। | (दो) नाचते हैं। |
| मनुष्य चाहते हैं | | आदमी जाते हैं। |
| | | राजा बुलाता है। |



# पाठ ८

## द्वितीया विभक्ति या कर्म।

### प्रत्यय।

| | ए०व० | द्वि०व० | ब०व० |
|---|---|---|---|
| पु०लि० | अम् | औ | अस् |

अम् और अस् का "अ" अ, इ, उ, ऋ, से परे पु-ल्लिङ्ग में गिर जाता है और इन्हीं स्वरों के आगे पुल्लिङ्ग में द्वितीया के अस् के 'स्' का 'न्' हो जाता है।

| ए०व० | द्वि०व० | ब०व० |
|---|---|---|
| नरम् | नरौ | नरान् |

कर्म के बहुवचन के 'न्' के पहले स्वर दीर्घ हो जाता है। नपुंसकलिङ्ग के द्वितीया के रूप सदैव प्रथमा के तुल्य होते हैं।

## पुलिङ्ग—शब्द ।

कूर्म्म-कछुआ ।
गज-हाथी ।
ग्राम-गांव ।
देह-शरीर ।
पुरुष-आदमी नर
प्रज्ञ—बुद्धिमान आदमी ।
बाल—बच्चा ।
विड़ाल-विलाव ।
बुध-बुद्धिमान ।

भार—बोझ ।
मूर्ख—मूरख ।
मेघ—बादल ।
मोक्ष-मुक्ति, मोक्ष
योध-लड़नेवाला सिपाही ।
राम—नाम ।
वृक्ष—बोझा, पेड़
वेद—वेद ।
व्याघ्र-बघेरा, बाघ

शठ—दुष्ट ।
शर—तीर ।
शिष्य—चेला ।
समुद्र—समुद्र ।
सिंह—शेर ।
सूद—रसोंइया ।
सूर्य—सूरज ।
स्तेन—चोर ।
स्वर्ग—स्वर्ग ।

## नपुंसकलिङ्ग शब्द ।

तत्त्व-सच्चाई, असलियत ।
तृण—घास ।
धान्य—नाज ।
पर्ण—पत्ता ।
पाप—पाप ।

पुस्तक—किताब, पोथी ।
फल—फल ।
मांस—मांस ।
मित्र-मित्र, दोस्त
मुख—मुँह ।

वस्त्र—कपड़ा ।
विष—जहर ।
सुवर्ण—सोना ।
सुख—सुख, आराम ।
हृदय-दिल, मन

## चुरादि गण के धातु ।

दण्ड्—सजा देना । भक्ष्—खाना । मार्ग्—ढूंढ़ना ।
न—नहीं ( अव्यय ) *

* जिन शब्दों की कारक में रूप नहीं बदलते हैं अर्थात् विभक्ति नहीं रहती है उनको अव्यय कहते है ।

| | | |
|---|---|---|
| रामो व्याघ्रम्पश्यति * | ईश्वरो नरान् रक्षति | पुस्तकानि रचयन्ति |
| अश्वाः कोशं वहन्ति | ग्रामो विश्रामः | ओदनमत्थ |
| पश्चः स्वर्गमारोहति | पुत्रो जनकं तुष्यति | मित्राणि रामं रक्षन्ति |
| सिंहागजान्भक्षयन्ति | पादान् चालयन्ति | जना नृपान् प्रशंसन्ति |
| फलानि गणयति | मूर्खौ विषं पिवतः | प्रज्ञा जनान्नयन्ति |
| योधश्शरो मुञ्चति | नृपाः स्तेनान् दण्डयन्ति। | सत्वं बोधामि |
| | | वेदाः सूर्यं शंसन्ति |

| | |
|---|---|
| व्याघ्रो मांसं भक्षयति। | सूदोऽन्नं पचति †। |
| वस्त्रं देहं रक्षति। | सुवर्णमिच्छामि । |
| बुधाः शठं ताड़यन्ति। | मित्राणि स्मरामि । |
| मूर्खा न पश्यन्ति। | शठांस्ताड़यति नृपः ‡। |

* पद के अन्त का म् अनुस्वार में बदल जाता है और कभी २ जौन सा व्यंजन उसके आगे आता है उसी वर्ण के पञ्चम सानुसासिक अक्षर में बदल जाता है जैसे—किम् + करोषि = किंकरोषि या किङ्करोषि, परन्तु श, ष, स, ह, र इनके पहले अनुस्वार ही में बदल जाता है क्योंकि इनका सानुनासिक नहीं है। और य, ल, व इनके पहिले यँ, वँ, लँ में भी बदल[illegible]ा है—सत्वरम् + याति = सत्वरंयाति या सत्वरँय्याति। परन्तु सब स्थान में अनुस्वार करना सहज और सीधी रीति है॥

† जब कि पद के अन्त में ए या ओ हो और उसके आगे अ, आवे तो पिछला अ, उसमें मिल जाता है अर्थात् न तो उसका उच्चारण होता है और न लिखा जाता है उसके स्थान में एक ऐसा ऽ चिन्ह हो जाता है।

‡ अन्त के न्, के आगे जब च्, छ्, त्, थ्, ट्, ठ्, आवे तो उस न् का बदल कर अनुस्वार व विसर्ग हो जाता है और विसर्ग का जो कुछ हो जाता है उसके वास्ते पृष्ट २५ के ऐसे + चिन्ह को देखो।

पवना मेघान् वहन्ति।
गजो जलं प्रविशति।

मित्राण्युपगच्छति ×।

मनुष्य ईश्वर पूजते हैं।
राजा खराब आदमी को सजा देता है।
राम घोड़े पर चढ़ता है।
योधा तीरों को छोड़ता है
शेर मांस खाते हैं।
देवदत्त दोनों हाथों को धोता है।
(वह) धन का लोभ करता है।
चोर नाज को चुराता है।
(मैं) नगर को जाता हूँ *
(तू) पापी से बोलता है।
(तू) मित्रों को याद करता है।
घोड़ा घास खाता है।

बुद्धिमान मनुष्य मुक्ति चाहते हैं।
बीमारी आदमियों को दुःख देती है।
(तुम) जल पीते हो।
कवि (दो) बुद्धिमान मनुष्यों की प्रशंसा करता है।
लड़का मित्रों को खुश करता है।
(मैं) पुस्तक ढूंढ़ता है।
(हम) सोना तोलते हैं।
(हम) दो गावों में फिरते हैं
(मैं) फल खाता हूँ।
(वह) कमलों को देखता है
नौकर बोझ ले जाता है।
मनुष्य शरीर को छोड़ता है

× ई उ ऋ ऌ ह्रस्व या दीर्घ के आगे कोई दूसरा स्वर आवे जो इनके समान न हो अर्थात् इनके वर्ण का न हो तो इनका क्रम से य, व, र, ल, हो जाता है - जैसे दधि+अन्न = दध्यन्न, कर्तृ + उत = कर्त्रुत, मधु + इव = मध्विव, नदी + ऐडस्य = नद्यैडस्य।

* वे धातु जिनका अर्थ चलना है उनका कर्म्म दो विभक्तियों में आता है द्वितीया और चतुर्थी जैसे ग्रामं गच्छामि या ग्रामाय गच्छामि।

# पाठ ९

## इकारान्त संज्ञा शब्द ।

### प्रथमा व द्वितीया कारक ।

ह्रस्व इकार से आगे "औ" का "इ" हो जाता है और प्रथमा के अस् के आगे इसको गुण हो जाता है ।

अरिः अरी (अरे + अस्) = अरयः
अरिम् अरी अरीन्

## नपुंसक लिङ्ग ।

नपुंसकलिङ्ग शब्दों में उन प्रत्ययों के पहले जिनके आदि का अक्षर स्वर हो न् और जोड़ा जाता है और अकारान्त को छोड़ शेष शब्दों के प्रथमा के एक वचन की विभक्ति गिर जाती है ।

वारि वारिणी वारीणि

## पुल्लिङ्ग शब्द ।

अग्नि—आग ।
अतिथि—महमान पाहुना, बटाऊ
अधिपति—मालिक, स्वामी ।
अरि—वैरी ।
अलि—मक्खी, भौंरा ।

असि—तलवार ।
उदधि—समुद्र ।
ऋषि—ऋषि ।
कपि—बन्दर ।
कवि—कवि ।
कलि—लड़ाई, झगड़ा ।
किरि—सूअर ।

गिरि—पहाड़ ।
धूर्जटि—महादेव
नृपति—राजा ।
पवि—इन्द्रका वज्र
पाणि—हाथ ।
बलि—बलिदान ।
मणि—जवाहिर ।

यति—साधू जितेन्द्री ।
रवि—सूर्य्य ।
राशि—ढेर ।
विधि—कर्म या भाग्य, रीति ।

व्याधि—रोग ।
व्रीहि—चावल ।
हरि—आदमी का नाम, व इन्द्र देवताका नाम

सारथि—रथवान ।

नपुंसकलिङ्ग

वारि—पानी ।

## धातुः—

क्षल्—१० गण, प्र के साथ धोना ।
नी—१ गण, आ के साथ ले जाना ।
दा—[यच्छ्] १ गण, देना, भेट करना ।

नन्द—१ग० अभि के साथ खुश होना ।
सृ—१ गण, अनु के साथ पीछे २ जाना ।

अपि—अव्यय = भी

## वाक्य ।

धूर्जटी रक्षति * ।
कपयो धावन्ति ।
कविर्वर्णयति ।

नृपतयो नयन्ति ।
यतयो न स्पृहयन्ति ।
ऋषयश्श्राम्यन्ति † ।

* स या विसर्ग से पहले अ, या आ के अतिरिक्त और कोई स्वर हो और उस से आगे कोई स्वर या घोष प्रयत्न का व्यञ्जन आवे तो स, का र् हो जाता है और र् के आगे र् आवे तो पहले र् का लोप होकर उस से पहले का स्वर दीर्घ हो जाता है।

† विसर्ग के आगे जब श्, ष, स्, आवें तो या तो विसर्ग ही बना रहता है या उसके स्थान में क्रम से श् ष् स् हो जाता है ॥

| | |
|---|---|
| असिः पतति । | पाणी प्रक्षालयामि । |
| अरी जयतः । | नृपतिररिं जयति । |
| हरिः कुप्यति । | व्याधिर्जनाँस्तुदति । |
| पाणिः सिञ्चति । | नृपतिर्बलिं यच्छति । |
| कवय ऋषीन् शंसन्ति । | योधः किरिं मार्गयति । |
| रामः कवीन् नमति । | वीरो दुःखं न गणयति । |
| यतिर्गिरिं गच्छति । | व्याघ्रस्तृणं न चरति । |
| कपी प्रहरामि । | कपिर्मांसं न भक्षयति । |
| हरी राशीनानयति । | नृपतिर्मणिमपि यच्छति । |
| योधोऽसिं क्षिपति । | योधो किरिमनुसरति । |
| मणीन् स्पृहयामि । | अश्वो राशिं वहति । |
| उदधिमटति । | कविर्नरानभिनन्दति । |
| मनुष्योऽग्निं विशति । | गजो राशिमानयति । |
| सारथी पृच्छतः । | गजोऽपि मांसं न भक्षयति |
| पविः पतति । | नृपतिर्ग्रामं विशति । |
| अग्निरिन्धनं दहति । | योधाः शरान् मुञ्चन्ति । |
| सूदो व्रीहीन् पचति । | |

| | |
|---|---|
| समुद्र भड़का हुआ है । | पानी सूखता है । |
| बन्दर फलों को फेंकते हैं । | आग जलती है । |
| (दो) ऋषि चिन्ता करते हैं । | कवि प्रशंसा करते हैं । |
| बैरी दुःख देता है । | पानी नहीं है । |
| दो हाथ ले जाते हैं । | पहाड़ सहता है । |
| राजा पूजा करता है । | व्याधि नाश होती है । |

कव्वा बलि खाता है ।
राजा वैरियों को जीतता है
बीमारी हरि को सताती है
बादल पानी छिड़कते हैं
कमल मक्खियों को खुश करता है ।
राम सूर्य को नमस्कार करता है ।
(हम) (अपने) दोनों हाथ धोते हैं ।
( हम दोनों ) समुद्र को जाते हैं ।

(हम) ऋषि को नमस्कार करते हैं ।
बघेरा सुअरों को खाता है
(हम) रथवान् को बुलाते हैं
ईश्वर कर्म्म को जीतता है
(वे दोनों) राशि को ले जाते हैं ।
भिखारी चावल चुगता है
(वे) पहाड़ पर चढ़ते हैं ।
ऋषि जंगल में रहते हैं ।

# पाठ १०

करण कारक व तृतीया विभक्ति
अकारान्त व इकारान्त शब्द ।

प्रत्यय ।

| | ए० व० | द्वि० व० | व० व० |
|---|---|---|---|
| पुल्लिङ्ग | आ | भ्याम् | भिस् |

अकारान्त में "आ" का "इन्" और इकारान्त में "आ" का "ना" हो जाता है । अकारान्त में भिस् के 'भि' का 'ए' हो जाता है ।

| ए॰ व॰ | द्वि॰ व॰ | ब॰ व॰ |
|---|---|---|
| दण्डेन | दण्डाभ्याम् * | दण्डैः । |
| अरिणा † | अरिभ्याम् | अरिभिः । |

अकारान्त नपुंसकलिङ्ग, प्रथमा, द्वितीया, व सम्बोधन के सिवाय और सब कारकों में पुल्लिङ्ग के समान रूप होते हैं ।

| | | |
|---|---|---|
| वारिणा | वारिभ्याम् | वारिभिः |

## पुलिङ्ग—शब्द ।

अश्वपति—घोड़े का मालिक ।
अलङ्कार—आभूषण, गहने
आचार्य—गुरु, अध्यापक ।
आतप—धूप ।
इन्द्र—इन्द्र, देवराज ।
उपहार—भेट, इनाम ।
कृषीवल—किसान ।
कृष्ण—कृष्ण ।
कौशिक—कुश के वंश का ।
क्रोध—क्रोध ।
क्रोस—कोस ।
देव—देवता ।
नद—नदी ।
बाण—तीर ।
ब्राह्मण—ब्राह्मण।
मन्त्र—देवता का मन्त्र ।
यजमान—यजमान ।
यत्न—उपाय ।
प्रभूत—बहुत ।
रथ—रथ, बग्गी ।
रावण—लङ्का का राजा ।
श्लोक—श्लोक ।
दण्ड—छड़ी ।

† पृष्ठ २५ के ऐसे * चिन्ह को देखो ॥

* भ्याम् के पहले अ दीर्घ हो जाता है ।

## नपुंसकलिङ्ग शब्द ।

अज्ञान—अज्ञान ।
आकाश—आसमान ।
आसन—बैठक ।
उद्यान—बाग ।
कल्याण—शुभ ।
कुसुम—फूल ।
क्षेत्र—क्षेत्र ।
गोत्र—वंश ।
नख—नुँह ।
पुण्य-पुण्य, पवित्र, धर्म ।
यन्त्र—कल ।
रत्न—जवाहिर ।
शरीर—देह, बदन ।
शास्त्र—शास्त्र ।
शीर्ष—सिर ।
सूक्त—वेद के सूक्त ।

## भ्वादि गण के धातु ।

खन्—खोदना ।
गम्—अव के साथ-जानना, समझना ।
हृ—प्र के साथ-मारना ।
सह—साथ-(अव्यय)

## चुरादि गण ।

दृ—( दार् )—फाड़ना ।
नम्—अव के साथ-झुकना, नीचे को मुड़ना ।
राज्—वि के साथ-चमकना, सुन्दर लगना ।

## वाक्य ।

रामो रत्नैश्शरीरम्भूषयति ।
जना मुखैर्वदन्ति ।
नरा देहानन्नेन पुष्यन्ति ।
शीर्षैर्भारम्वहन्ति नराः ।

| ए० व० | द्वि० व० | ब० व० |
|---|---|---|
| दण्डेन | दण्डाभ्याम् * | दण्डैः । |
| अरिणा † | अरिभ्याम् | अरिभिः । |

अकारान्त नपुंसकलिङ्ग, प्रथमा, द्वितीया, व सम्बोधन के सिवाय और सब कारकों में पुल्लिङ्ग के समान रूप होते हैं ।

| | | |
|---|---|---|
| वारिणा | वारिभ्याम् | वारिभिः |

## पुलिङ्ग—शब्द ।

अश्वपति—घोड़े का मालिक ।
अलङ्कार—आभूषण, गहने
आचार्य—गुरु, अध्यापक ।
आतप—धूप ।
इन्द्र—इन्द्र, देवराज ।
उपहार—भेट, इनाम ।
कृषीवल—किसान ।
कृष्ण—कृष्ण ।
कौशिक—कुश के वंश का ।
क्रोध—क्रोध ।
क्रोस—कोस ।

देव—देवता ।
नद—नदी ।
बाण—तीर ।
ब्राह्मण—ब्राह्मण।
मन्त्र—देवता का मन्त्र ।
यजमान—यजमान ।
यत्न—उपाय ।
प्रभूत—बहुत ।
रथ—रथ, बग्गी ।
रावण—लङ्का का राजा ।
श्लोक—श्लोक ।
दण्ड—छड़ी ।

† पृष्ट २५ के ऐसे * चिन्ह को देखो ॥

* भ्याम् के पहले अ दीर्घ हो जाता है ।

## नपुंसकलिङ्ग शब्द ।

| | |
|---|---|
| अज्ञान—अज्ञान । | नख—नुँह । |
| आकाश—आसमान । | पुण्य—पुण्य, पवित्र, धर्म । |
| आसन—बैठक । | यन्त्र—कल । |
| उद्यान—बाग । | रत्न—जवाहिर । |
| कल्याण—शुभ । | शरीर—देह, बदन । |
| कुसुम—फूल । | शास्त्र—शास्त्र । |
| क्षेत्र—क्षेत्र । | शीर्ष—सिर । |
| गोत्र—वंश । | सूक्त—वेद के सूक्त । |

## भ्वादि गण के धातु ।

| | |
|---|---|
| खन्—खोदना । | हृ—प्र के साथ-मारना । |
| गम्—अव के साथ-जानना, समझना । | सह—साथ-(अव्यय) |

## चुरादि गण ।

दृ—( दार् )—फाड़ना ।

नम्—अव के साथ-झुकना, नीचे को मुड़ना ।

राज्—वि के साथ-चमकना, सुन्दर लगना ।

## वाक्य ।

| | |
|---|---|
| रामो रत्नैश्शरीरम्भूषयति । | नरा देहानन्नेन पुष्यन्ति । |
| जना मुखैर्वदन्ति । | शीर्षैर्भारम्वहन्ति नराः । |

हरिर्यज्ञैर्ऋषीन्प्रीणयति।
नृपा उपहारैस्तुष्यन्ति ।
ब्राह्मणा देवं श्लोकैराह्वयन्ति
ईश्वरं विधिना पूजयति ।
श्लोकाभ्यां रामं शंसति ।
नरोऽरिमसिना प्रहरति ।
रामः सारथिना सह गच्छति
खनित्रेण क्षेत्रं खनति ।
सिंहः करिं दारयति ।
वृक्षाः फलैरवनमयन्ति ।

ब्राह्मणा अर्घ्येन देवान् पूजयन्ति ।
चक्राभ्यां चलति रथः ।
स्तेनं दण्डेन ताड़यति नृपः
व्याधिश्शरीरन्तुदति ।
रामोवाणैर्जयति रावणम् ।
कवयः श्लोकैः प्रीणयन्ति नृपं
ब्राह्मणादेवान्मन्त्रैराह्वयन्ति
पत्तिःपादेन ग्रामं गच्छति ।
कृषीवलाः क्षेत्रं कृषन्ति ।
नाविका जनान्नदेनानयन्ति

आदमी चोर को छड़ी से पीटता है ।
(वह) शरीर को गहनों से शृङ्गारता है ।
नदी से मल्लाह समुद्र में घुसता है ।
सिपाही वैरियों को तीर से जीतता है ।
वह पैर से लँगड़ा है ।
हरि (अपने) बेटे का साथ गांव को जाता है ।
रथ दो घोड़ों से चलता है

राम ऋषियों को पूजने की सामग्री से पूजता है ।
(वह) फावड़े से खोदता है
कवि राजा की प्रशंसा श्लोकों से करता है ।
बुद्धिमान मनुष्य सुखी रहते हैं ।
आदमी दो आखों से देखते हैं ।
(वह) सिर को (दोनों) हाथ से छूता है ।
(वह) पानी से दोनों हाथ धोता है ।

शेर हाथी को नाखूनों से फाड़ता है।
(वह) घर को आग से जलाता है।
बुद्धिमान सचाई को शास्त्र से जानता है।
सिपाही पैरों से चलता है
बच्चे (दोनों) पैरों से दौड़ते हैं।

(वह) ईश्वर को धर्म्म से देखता है।
राम रावण को बन्दरों की मदद से जीतता है।
मैं कौशिकबंश का हूं।
राजा गहनों से सुन्दर लगता है।
मनुष्य अन्न से जीते हैं।



# पाठ ११

## सम्प्रदान व अपादान कारक वा चतुर्थी व पञ्चमी विभक्ति अकारान्त के प्रत्यय।

| | | ए०ब० | द्वि०ब० | ब०ब० |
|---|---|---|---|---|
| पु० | चतुर्थी | ए | भ्याम् | भ्यस् |
| | पञ्चमी | अस् | भ्याम् | भ्यस् |

अकारान्त में 'ए' का 'अय' और 'अस्' के 'स्' का 'त्' हो जाता है।

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| चतुर्थी | नराय | नराभ्याम् | नरेभ्यः |
| पञ्चमी | नरात् | नराभ्याम् | नरेभ्यः |

## इकारान्त शब्द ।

| | | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|---|
| पु० न० | चतुर्थी | ए | भ्याम् | भ्यस् |
| | पञ्चमी | अस् | भ्याम् | भ्यस् |
| पु० | चतुर्थी | हरे* + ए = हरये, | हरिभ्याम् | हरिभ्यः |
| | पञ्चमी | हरे + अस् = हरेः †, | हरिभ्याम् | हरिभ्यः |
| | चतुर्थी | वारिणे | वारिभ्याम् | वारिभ्यः |
| | पञ्चमी | वारिणः | वारिभ्याम् | वारिभ्यः |

## पुल्लिङ्ग शब्द ।

| | | |
|---|---|---|
| अंकुश—अंकुश । | निष्क—एक सुवर्ण का सिक्का या मोहर । | माष—उड़द । |
| अवकाश—फुरसत | पर्वत—पहाड़ । | मोदक—लड्डू या मिठाई । |
| आचार—चाल चलन । | पाप—पापी । | याचक—मँगता, भिखारी, मांगनेवाला । |
| खड्ग—तलवार । | प्रासाद—देवता या राजा का महल । | लोक—आदमी संसार । |
| ग्रीष्म—गरमी का मौसिम । | भृत्य—नौकर । | वध—मारना । |
| चन्द्र—चाँद । | | वराह—सूअर । |
| तिल—तिल । | | |
| द्वीप—टापू । | | |

* अन्त की इ, या उ, का पुल्लिङ्ग शब्दोंमें, चतुर्थी, पञ्चमी, षष्ठी के ए व के प्रत्ययों के पहले बदलकर गुण हो जाता है ॥

† अस् का अ, ए या ओ के आगे लोप हो जाता है ।

## नपुंसक।

औषध—दवा।
कारण—सबब।
घृत—घी।
चरित—जीने का ढंग, चरित्र।
चित—मन।
जाड्य—सुस्ती।

ज्ञान—समझ।
तारक—तारा।
पद—पैर।
पल्वल—छोटा तालाव।
भोजन—खाना।
मौन—चुप।

योजन—चार कोस
राज्य—राज्य।
वन—जंगल।
शत—सौ—१००
सिंहासन—गद्दी, तख्त।
सुकृत—अच्छा कर्तव्य।

## गुणवाचक।

आम—कच्चा।
आभ्यन्तर—भीतर।
उपज्ञात—नई निकालीहुई
कड़—गूंगा।
कनिष्ट—सब से छोटा।
मूक—चुप, गूंगा।
रक्षक—पालनेवाला, पहरायती।
रङ्क—भिखारी, दीन।
रजत—चाँदी का बना-हुआ चाँद।

रम्य—खुश करनेवाली, खूबसूरत, सुन्दर।
रिष्व—दुःख देनेवाला।
रुक—दाता, सखी।
लाहल—लोहे का बना हुआ।
वक्रित—टेढ़ा, मुड़ा हुआ
विस्पष्ट—साफ, चौड़े।
सजन—मनुष्यों से बसा हुआ।

# धातु ।

गम्—१ ग,—प्रति और आ के साथ लौटना । अधि-के साथ, पाना।
दा—प्रति के साथ, बदलना ।
भज्—भजना ।
भू—उद् के साथ—उत्पन्न होना, पैदा होना ।
स्था—उद् के साथ उठना ।
दिश्—६ ग०—उप के साथ, सिखाना ।
धृ—( धार् ) १० ग० —पकड़ना, पहनना, देनदार होना ।

# अव्यय-शब्द ।

नमस्—नमस्कार करना,। (इसके साथका शब्द चतुर्थी में आता है)
बिना—बगैर (इसके साथ द्वितीया तृतीया, पञ्चमी, में) ।
स्वस्ति—कल्याण (इसके साथ चतुर्थी में) ।

# वाक्य ।

रामोऽन्नाय गृहं गच्छति ।
वृक्षात् फलानि पतन्ति ।
आमानि फलानि वृक्षान्न * पतन्ति
याचकेभ्यो द्रव्यं यच्छामि ।
हरिरश्वपतये शतं धारयति ।
प्रजा ईश्वरं मोक्षाय यजन्ति ।
नृपासनमधिगच्छन्ति ब्राह्मणाः ।
समुद्रात् क्रोशो पर्वतः ।
हरिरुद्यानं कुसुमेभ्यो गच्छति ।
पापाद् दुःखमुद्भवति ।
देवाः पापानाकाशादस्यन्ति ।
सुकृतेभ्यो माद्यति रामः ।
राशिभ्यां व्रीहीनानयन्ति ।
रजतेनालङ्कारेण भूषयामि ।
कृषीवलास्तिलेभ्यः क्षेत्राणि कृषन्ति
नृपो रम्यमुद्यानं विशति ।
अङ्कुशेन गजस्खलति ।
सिंहासनान्नृप उत्तिष्ठति ।
आचार्य उपदिशति शिष्यान् ।
देवेभ्यो नमः ।
चक्राभ्यां विना रथो न चलति ।
नृपो क्रकोस्ति ।
प्रासादान्नृपतिर्याचकान्निष्कान् यच्छति ।
पापः पर्वातात्पतति ।

* शब्द के अन्त का व्यञ्जन जब उसके आगे कोई सानुनासिक आवे तो वह अपने वर्ग के पंचम अक्षर में विकल्प से बदलता है—यथा—दिक् + नागः = दिग्नागः या दिङ्नागः ॥

हार ब्राह्मणों को मोहर देता है।
(एक) मनुष्य गांव को जाता है।
(वह) कल्याण के निमित्त हरि को भेजता है।
(मैं) फलों के वास्ते जाता हूं।
राजा हरि पर क्रुद्ध है।
बालक मिठाई चाहता है।
(वह) नगर से आता है।
(वह) घोड़े से गिरता है।
(वह) मेहमानों को भोजन देता है
(वह) उड़द व तिल का बदला करता है।
गुरु आसनों से उठते हैं।
वैरी बिना उसके मारे शान्त नहीं होता।

आदमी सूर्य से सुख पाते हैं।
राजा मनुष्यों को महल से देखता है।
देवताओं को नमस्कार है।
हरि को स्वस्ति।
(वह) शिष्यों को विद्या सिखाता है
कलह से दुःख होता है।
हाथी से मनुष्य गिरता है।
राम नौकरों को लकड़ी से पीटता है।
नगर जंगल से ८ मील है।
सूअर कीचड़ से उठते हैं।
राम हरि के लिये एक मोहर मांगता है।

# पाठ १२

## सम्बन्ध, अधिकरण, व सम्बोधन कारक प्रत्यय।

### अकारान्त संज्ञावाचक शब्द।

| | | ए० | द्वि० | ब०। |
|---|---|---|---|---|
| पु० | षष्ठी | अस् | ओस् | आम्। |
| | सप्तमी | इ | ओस् | सु *। |

* "अ" और "आ" को छोड़ कर सब स्वरों के आगे और कवर्ग, और ह, य, व, र, ल के आगे प्रत्यय के स् को ष् हो जाता है — पदान्त में नहीं होता॥

अकारान्त में अस् ( षष्ठी के ) का 'स्य' हो जाता है और आम् का नाम् और "नाम्" के पहिले ह्रस्व स्वर को दीर्घ हो जाता है और 'ओस्' और 'सु' के पहिले अन्त के अ, का ए, हो जाता है।

---

इकारान्त संज्ञा शब्द ।

इकारान्त, उकारान्त शब्दों में प्रत्यय की "इ" को "औ" हो जाता है और 'औ' के पहिले 'इ' उ, गिर जाता है ॥

सम्बोधन में—अकारान्त शब्दों के एक वचन में कुछ भी बदलाव नहीं होता और इकारान्त के एक वचन में ह्रस्व 'इ' का बदल कर ए हो जाता है और द्वि० व; व व० के रूप सदैव प्रथमा के समान होते हैं जैसे—

| | ए० | द्वि० | व० |
|---|---|---|---|
| षष्ठी | नरस्य | नरयोः | नराणाम् । |
| सप्तमी | नरे | नरयोः | नरेषु |
| सम्बोधन | नर | नरौ | नराः |
| षष्ठी | अरेः | अर्योः | अरीणाम् |
| सप्तमी | अरौ | अर्योः | अरिषु |
| सम्बोधन | अरे | अरी | अरयः |

इकारान्त नपुंसक शब्द ।

| | ए० | द्वि० | व० |
|---|---|---|---|
| षष्ठी | अस् | ओस् | नाम् |
| सप्तमी | इ | ओस् | सु |

सम्बोधन के एक बचन का रूप 'वारे' या 'वारि' के तुल्य होता है।

| | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| षष्ठी | वारिणः | वारिणोः | वारीणाम् |
| सप्तमी | वारिणि | वारिणोः | वारिषु |

पुल्लिङ्ग।

दीप–दीया। धनपति–कुबेर, धन का देनेवाला। धनिक–धनवान। धर्म्म—धर्म। निधि–खज़ाना, कोष। पराक्रम—ज़ोर, वीरता। पालक—पालनेवाला।

प्रकाश–चाँदना। प्रसाद–मेहरवानी। यत्त—कुबेर का नौकर। वर्ण—जात, रंग। वास—रहने की जगह। वीर—बहादुर। वृष–बैल, सांड। श्वापद–शिकारी चौपायें।

सुमन्त्र–राम का रथवान। विनय—नम्रता। शिखर—चोटी। सार्थ–झुण्ड, क़ाफ़ला। सेनापति—फ़ौज का अफ़सर। सैनिक–सिपाही।

नपुंसकलिङ्ग शब्द।

प्रमाण— सबूत, गवाही। युद्ध—लड़ाई। यूथ—झुण्ड।

लाङ्गूल—पूंछ। वचन—कथन। बैर—दुश्मनी।

सौन्दर्य—खूबसूरती। हर्म्य—महल। हिम—बर्फ़।

## गुणवाचक शब्द ।

| | | |
|---|---|---|
| आह्लादक—खुश करनेवाले । | दीर्घ—बड़ा । | लवण—नमक खारी । |
| गर्ह्य-धिक्कारयोग्य | प्रथम—पहला । | श्रेष्ठ—अच्छा । |
| चण्ड—भयानक । | प्रशस्य—सराहने योग्य । | |

## धातु ।

क्षम् [ क्षाम् ] ४ ग० क्षमा करना, माफ करना ।
रुह्—'प्र' के साथ उगना, बढ़ना—आ के साथ चढ़ना ।
विश्—"उप" के साथ-बैठना । क्व—अव्यय—कहां ?

## वाक्य ।

कपेर्लाङ्गूलं दीर्घम् ।
कवीनाङ्कालिदासः प्रथमः ।
नरस्य किङ्करो ग्रामङ्गच्छति
नृपा वसन्ति प्रासादेषु ।
हर्म्येषु वसन्ति धनिकाः ।
नराणां रामः श्रेष्ठः ।
कासाराणाञ्जलं लवणम् ।
गिरेः शिखरे हिममस्ति ।
स्तेनो ब्राह्मणस्य धनं चोरयति ।
उद्यानानां सौन्दर्येण तुष्यामि ।

वृक्षस्य पर्णमानयति ।
घृतमग्नौ क्षिपामि ।
बैरं युद्धस्य कारणम् ।
आममन्नं मूर्खा अदन्ति ।
नृपतेर्निधिं सैनिकारक्षन्ति
युद्धे वीराः प्रशस्याः सन्ति ।
कपीनां यूथमाह्लादकमागच्छति ।
ब्राह्मणेभ्यो व्रीहिषु घृतं सूदो यच्छति ।
खड्गोऽश्वमारोहति ।

नृपस्य प्रसादेन शतं निष्कानधिगच्छति ।
गजानां यूथमरण्ये वसति ।
मित्रस्य वचनमाह्लादकमस्ति ।

धनपतेश्चित्तं कोशे वसति ।
आचार्यः शिष्यानाचारं कथयति ।
मूर्खस्यौषधं नास्ति ।

राजा आदमियों का पालक है ।
समुद्र का पानी खारा है ।
(मैं) ईश्वर की मेहरवानी से जीता हूं ।
बुद्धिमान मनुष्य विद्या के तत्व को जानते हैं ।
(दो) योधाओं में लड़ाई होती है ।
समुद्र जल का खजाना है ।
वे आसनों पर बैठते हैं ।
सांड पहाड़ की चोटी से गिरता है ।
कँवल झीलों में होते हैं ।

सूर्य की धूप गर्मी में गरम हो जाती है ।
बुरे मनुष्यों की चाल चलन निन्दनीय है ।
हरि की पुस्तक कहां है ।
मनुष्य नगरों में रहते हैं ।
राम के लड़के जंगल को जाते हैं ।
शिकार के जानवर जङ्गल में हैं ।
दवाई से मनुष्यों की बीमारी जाती है ।
चान्द की चान्दनी मनुष्यों को आनन्द देनेवाली है ।

## उदाहरण—इन्द्र-शब्द ।

| | ए०व० | द्वि०व० | व०व० । |
|---|---|---|---|
| कर्त्ता | इन्द्रः | इन्द्रौ | इन्द्राः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्म | इन्द्रम् | इन्द्रौ | इन्द्रान् |
| करण | इन्द्रेण | इन्द्राभ्याम् | इन्द्रैः |
| सम्प्रदान | इन्द्राय | इन्द्राभ्याम् | इन्द्रेभ्यः |
| अपादान | इन्द्रात् | इन्द्राभ्याम् | इन्द्रेभ्यः |
| सम्बन्ध | इन्द्रस्य | इन्द्रयोः | इन्द्राणाम् |
| अधिकरण | इन्द्रे | इन्द्रयोः | इन्द्रेषु |
| सम्बोधन | इन्द्र | इन्द्रौ | इन्द्राः |

## रवि-पुल्लिङ्ग

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्त्ता | रविः | रवी | रवयः |
| कर्म | रविम् | रवी | रवीन् |
| करण | रविणा | रविभ्याम् | रविभिः |
| सम्प्रदान | रवये | रविभ्याम् | रविभ्यः |
| अपादान | रवेः | रविभ्याम् | रविभ्यः |
| सम्बन्ध | रवेः | रव्योः | रवीणाम् |
| अधिकरण | रवौ | रव्योः | रविषु |
| सम्बोधन | रवे | रवी | रवयः |

## नपुंसकलिङ्ग—फल शब्द ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्ता कर्म | फलम् | फले | फलानि |
| करण | फलेन | फलाभ्याम् | फलैः |
| सम्प्रदान | फलाय | फलाभ्याम् | फलेभ्यः |
| अपादान | फलात् | फलाभ्याम् | फलेभ्यः |

| सम्बन्ध | फलस्य | फलयोः | फलानाम् |
|---|---|---|---|
| अधिकरण | फले | फलयोः | फलेषु |
| सम्बोधन | फल | फले | फलानि |

## वारि—शब्द ।

| कर्ता कर्म | वारि | वारिणी | वारीणि |
|---|---|---|---|
| करण | वारिणा | वारिभ्याम् | वारिभिः |
| सम्प्रदान | वारिणे | वारिभ्याम् | वारिभ्यः |
| अपादान | वारिणः | वारिभ्याम् | वारिभ्यः |
| सम्बन्ध | वारिणः | वारिणोः | वारीणाम् |
| अधिकरण | वारिणि | वारिणोः | वारिषु |
| सम्बोधन | वारि वारे | वारिणी | वारीणि |

## परीक्षा सम्बन्धी प्रश्न ।

(१) कुल कारक कितने हैं ? उनके नाम लेजाओ ।

(२) जाने के अर्थ की क्रिया के साथ और क्रोध, ईर्षा, द्रोह, असूया के अर्थ वाली क्रिया के साथ और धृ उधार अर्थ में जब आता है और स्पृह धातुओं की क्रिया के साथ कौन सा कारक आता है ? ।

(३) सह, नमस्, स्वस्ति और विना के साथ कौन सा कारक आता है ? ।

(४) ऐसे धातु बताओ जिनके दो कर्म होते हैं ।

(५) नीचे लिखे हुए स्थानों में सन्धि के नियम उदाहरण सहित बताओ—

(अ) अ, इ, उ, या ऋ, ह्रस्व या दीर्घ के आगे जब उसका सवर्ण स्वर ह्रस्व या दीर्घ आवे।

(इ) जब अ, या आ, के आगे इ, उ, ऋ, या ऌ, ए, या ओ, ह्रस्व या दीर्घ आवे।

(उ) जब इ, उ, ऋ, ऌ, ए, ओ, ह्रस्व या दीर्घ के आगे इनके सवर्ण स्वर से अतिरिक्त और कोई स्वर आवे।

(क) पदान्त ए या ओ के आगे अ आवे।

(ग) स और तवर्गीय व्यञ्जन के साथ श, और चवर्गीय व्यञ्जन, या ष, और टवर्गीय व्यञ्जन आवे।

(ख) पांचो वर्गों का कोई व्यंजन ( सानुनासिक को छोड़ कर ) अघोष प्रयत्न के व्यञ्जनों के पहले या किसी पद के प्रथम स्वर के पहले आवे।

(घ) र, के आगे जब र, आवे और ऋ जब ए, ऐ, ओ, औ, को छोड़ कर और किसी स्वर के आगे आवे।

(६) पद के अन्त का म् क्या होता है?।

(७) किस २ स्थानों में सन्धि नहीं होती?।

(८) न्, का ण्, कब होता है?।

(९) विसर्ग का ओ, र्, ष्, स्, और श्, कब होता है और कब विसर्ग गिर जाता है?।

(१०) अन्त का न्, बदल कर विसर्ग और अनुस्वार कब होता है?।

# अव्ययानि ।

अतः—यहां से इसलिये ।
अत्र—यहां ।
अथ–इस प्रकार से, आरम्भ में आता है ।
अद्य—आज ।
अद्धा—सचमुच ।
अधुना—अब ।
अलम्—बस ।
इति–ऐसा, इस प्रकार (अन्त में आता है )
इत्थम्–इसप्रकार ।
इद्धा—सचमुच, ठीक ।
इव–समान, तरह, जैसा ।
ईषत्–थोड़ा कुछ कुछ ।
उच्चैस्—ऊँचा ।

ऋते–बिना, सिवाय, बग़ैर ।
एव–ही, केवल ।
एवम्–इसप्रकार ।
कथम्–किस प्रकार ।
कदा – कब ।
किन्तु—परन्तु ।
कुतः—कहां से ।
कुत्र या क्व-कहां ।
च *—और ।
चिरम्—देर ।
जोषम्– आनन्द पूर्वक ।
ततः–वहां से, बाद
तत्र—वहां ।
तथा–उसप्रकार ।
तदा—तब ।
तूष्णीम्–चुपचाप
तिरस्–बुरी तरह, टेढ़ेपने से ।

दिवा—दिन ।
दोषा—रात में ।
धिक्—धिक्कार ।
नीचैस्—नीचे ।
पुनर्—फिर ।
पुरा—पहिले ।
प्रायस्—बारबार बहुधा लगभग ।
प्रातर्—सबेरे ।
बहिस्—बाहर ।
मा, माङ—मत, नहीं ।
यतः—जहां से ।
यत्र—जहां ।
यथा—जिस प्रकार से ।
यदा—जब ।
वत्—समान ।
वा *—या ।
वृथा—बेफायदे

* च या वा प्रत्येक शब्द के साथ में या उनके अन्त में आते हैं जिन जिन को वह जोड़ता है–जैसे हरिश्च, गोविन्दश्च या हरिर्गोविन्दश्च जल्पतः ॥

शम्—सुख।
शनैस्—सहज २, धीरे धीरे।
श्वस्—कल का दिन जो आवेगा
सदा—नित्य, हमेशा।

सर्वत्र—सब जगह।
सहसा—अचानक जल्दी से।
समया—पास।
सामि—आधा।
सायम्—साँझ मे

सुष्ठु—अच्छा।
स्वयम्—अपने आप
हे—ओ! सम्बोधन
हिरुक्—विना।
ह्यस्—कल का दिन जो बीत गया।

# पाठ १३

## आत्मने पद के प्रत्यय, वर्त्तमानकाल ( लट् )

| | ए॰ब॰ | द्वि॰ब॰ | ब॰ब॰। |
|---|---|---|---|
| उ॰ पु॰ | इ | वहे | महे |
| म॰ पु॰ | से | इथे | ध्वे |
| प्र॰ पु॰ | ते | इते | अन्ते |
| उ॰ पु॰ | भाषे * | भाषावहे | भाषामहे |
| म॰ पु॰ | भाषसे | भाषेथे | भाषध्वे |
| प्र॰ पु॰ | भाषते | भाषेते | भाषन्ते |

## धातु, प्रथम गण या भ्वादि के।

ईक्ष्—देखना, (अप के साथ, आशा करना, प्र के साथ, देखना और परि के साथ परीक्षा करना)

कत्थ्—प्रशंसा (झूठी) करना
कम्प्—कांपना, हिलना।
क्षम्—क्षमा करना।
काश्—प्र के साथ चमकना।

* गणों के चिन्ह और सन्धि के नियम जैसे पहिले कह आये हैं उसी प्रकार से इनमें भी काम में आते हैं॥

गल्भ्—प्र के साथ बड़बड़ाना
डी—(डय) उड़ना ।
भाष्—बोलना ।
भिक्ष्—मांगना ।
मुद्—(मोद) खुशी मनाना, सुखी होना ।
यत्—यत्न करना ।
याच्—मांगना ।
रभ्—आ के साथ, शुरू करना, काम में लाना ।
रम्—खेलना, दिल बहलाना ।
रुच् (रोच्) खुश या प्रसन्न करना, पसन्द होना ।
लभ्—पाना, प्राप्त करना ।
वन्द्—प्रणाम करना, नमस्कार करना ।

वृत् (वर्त्)—होना ।
वृध् (वर्ध्)—बढ़ना ।
वेप्—काँपना ।
शङ्क्—शङ्का करना, सन्देह करना ।
शिक्ष्—सीखना ।
शुभ् (शोभ्) शोभा को प्राप्त होना, सुन्दर लगना ।
शस्—आ के साथ आशा करना ।
श्लाघ्—प्रशंसा करना ।
सह्—सहना ।
सेव्—सेवा करना ।
स्पन्द्—फड़कना ।
स्मि (स्मय्) मुस्कराना, हँसना (वि–) अचम्भे में आना ।
स्वाद्—चाखना ।

४ ग०—युध्—लड़ना ।
रुध्—अनु के साथ, आज्ञा मानना ।

६ गण*—मृ (म्रिय) मरना ।
विद् [विन्द्] प्राप्त करना पाना ।

* इस गण के धातुओं में 'अ' लगाने से पहले उनके अन्त के स्वर इ, ई, को इय्, और उ, ऊ, को उव्, और ऋ, का रिय् और ॠ का इर्, हो जाता है जैसे ऋ का रियति, नु, का नुवति, मृ का म्रियते, कॄ, का किरति रूप हो गये ॥

जब किसी काम करने की इच्छा प्रगट करनी होती है तब धातु में तुम् * लगाया जाता है जैसे कृ—करना, कर्तुम्—करने के निमित्त, और यह अव्यय है।

जब कि एक काम करके दूसरा काम किया जाता है तो जौन सा काम हो चुका है उसके वास्ते (अर्थात् जहाँ हिन्दी में करके बोला जाता है उस जगह) संस्कृत में धातु के आगे 'त्वा' लगाते हैं जैसे कृ का कृत्वा—

जब धातु के पहिले उपसर्ग रहता है तब 'त्वा' के स्थान में य लगाया जाता है जैसे 'अवगम्य' जान करके, और जब उपसर्ग सहित धातु ह्रस्व स्वरान्त होता है तब य, के पहिले त् और जोड़ा जाता है जैसे 'अनुकृत्य'—

इन प्रत्ययों के पहिले किसी धातु में इ और जोड़ी जाती है सामान्यत: नियम यह है कि ह्रस्व स्वरान्त धातुओं के 'इ' नहीं जोड़ी जाती है।

धातुओं में और कुछ बदलाव भी होता है सो दूसरी पुस्तक में लिखा जायगा।

काम के जारी रखने के वास्ते धातु के आगे गण का चिन्ह लगा कर परस्मैपद में तो 'अत्' और आत्मनेपद में 'मान' जोड़ा जाता है—या लट् लकार के प्रथम पुरुष के बहुवचन के रूप में इस लकार के प्रत्यय के

* इस प्रत्यय के पहिले धातु के अन्त का स्वर व उपधा का ह्रस्व स्वर को गुण हो जाता है।

स्थान में ऊपर के प्रत्यय के लगाने से बन जाता है इस-को संस्कृत में शतृ वा शानच् प्रत्यय कहते हैं जैसे—ग-च्छत्, कम्पमान ॥

## शब्दाः ।

अखिल—गु० = कुल, सब ।
अभिषेक—पु० = राजतिलक होना ।
उटज—पु० = झोपड़ा, कुटी ।
उद्यत—यम् का निष्ठा, उद् के साथ = तैयार ।
उपाय—पु०—इलाज, जतन ।
कारागृह—न० = जेलखाना ।
कुम्भकार—पु० = कुम्हार ।
कूप—पु० = कूवां ।
खर्जुर—पु० = खिजूर, बिच्छू ।
घट—पु० = घड़ा ।
जय—पु० = जीत ।
दरिद्र—गु० = गरीब, दीन ।
दुग्ध—न० = दूध ।
भानु—पु० = सूर्य ।
विजय—पु० = जीत ।
श्वान—पु० = कुत्ता ।

## धातु ।

अस्—(फेंकना) (निर्-)—बखेरना, छितराना, निकालना ।
खन्— ( उद्-)—खोदना ।
दिश्—( निर्-)—जाहिर करना, कहना ।
धा—( रखना )—( निर-) रखना, स्थापन करना, निश्चय करना ।

## वाक्यानि ।

चोरैरखिलं धनमह्रियतेति श्रुत्वा देवदत्तो राजपुरुषं समयागच्छदवदच्च । अहं दरिद्रः कृतोऽस्मि स्तेनैः ।

राजपुरुषश्चोरानाह्वयद्दण्डयच्च ।
तत्पश्चाच्चोरा देवदत्ताय धनमयच्छन् ।
नद्या जलमानेतुं गच्छामि । अग्निनोटजो दग्धः ।
ततो मया क्लेशस्सोढः । मया दुग्धम्पीतम् ।
त्वया धनं लब्धम् । तव कृपया मया भूतिर्लब्धा ।
कूपं गत्वा मुखम्प्राचालयम् । मया सूर्यो दृष्टः ।
कृषीवलेनान्नमुप्तम् । व्याघ्रेण मृगो हतः ।
हरिणा कथितां वार्तां श्रुत्वा रामोऽमुह्यत् ।
नृपेण बह्वस्तडागाः कूपाश्चोत्खाताः ।
एवमुदितो हरिर्दरिद्राय ब्राह्मणाय धनमयच्छत् ।
गृहंगन्तुमिच्छामि । खर्जुरमारोढुं मतिर्जाता ।
वृषैः क्षेत्राणि कृष्टानि ।

---

शाम के वक्त बाग़ में सैर करने को चलो ।
फूल लाने को मैं बाग़ में गया ।
पाठशाला से आकर फिर थोड़ी देर अपना मन बहला कर पाठ को याद करो ।
ख़राब मनुष्यों से मैं सताया गया ।
गुरु ने मुझ से पाठ पूछा । मुझ को विद्या से धन मिला ।
बैल रथ में जोड़े गये । ख़राब मनुष्य जेलखाने में भेजे गये ।
तुम्हारी कही हुई बात मुझ को याद है ।

स्थान में ऊपर के प्रत्यय के लगाने से बन जाता है इस-को संस्कृत में शतृ वा शानच् प्रत्यय कहते हैं जैसे—गच्छत्, कम्पमान ॥

## शब्दाः ।

अखिल—गु० = कुल, सब ।
अभिषेक—पु० = राजतिलक होना ।
उटज—पु० = झोपड़ा, कुटी ।
उद्यत—यम् का निष्ठा, उद् के साथ = तैयार ।
उपाय—पु०—इलाज, जतन ।
कारागृह—न० = जेलखाना ।
कुम्भकार—पु० = कुम्हार ।
कूप—पु० = कूवां ।
खर्जुर—पु० = खिजूर, बिच्छू ।
घट—पु० = घड़ा ।
जय—पु० = जीत ।
दरिद्र—गु० = गरीब, दीन ।
दुग्ध—न० = दूध ।
भानु—पु० = सूर्य ।
विजय—पु० = जीत ।
श्वान—पु० = कुत्ता ।

## धातु ।

अस्—(फेंकना) (निर्-)—बखेरना, छितराना, निकालना ।
खन्—( उद्-)—खोदना ।
दिश्—( निर्-)—जाहिर करना, कहना ।
धा—( रखना )—( निर्-) रखना, स्थापन करना, निश्चय करना ।

## वाक्यानि ।

चौरैरखिलं धनमह्रियतेति श्रुत्वा देवदत्तो राजपुरुषं समयागच्छदवदच्च । अहं दरिद्रः कृतोऽस्मि स्तेनैः ।

राजपुरुषश्चोरानाह्वयद्दण्डयच्च ।
तत्पश्चाच्चोरा देवदत्ताय धनमयच्छन् ।
नद्या जलमानेतुं गच्छामि । अग्निनोटजो दग्धः ।
ततो मया क्लेशस्सोढः । मया दुग्धम्पीतम् ।
त्वया धनं लब्धम् । तव कृपया मया भूतिर्लब्धा ।
कूपं गत्वा मुखम्प्राक्षालयम् । मया सूर्यो दृष्टः ।
कृषीवलेनान्नमुप्तम् । व्याघ्रेण मृगो हतः ।
हरिणा कथितां वार्तां श्रुत्वा रामो ऽमुह्यत् ।
नृपेण बहवस्तडागाः कूपाश्चोत्खाताः ।
एवमुदितो हरिर्दरिद्राय ब्राह्मणाय धनमयच्छत् ।
गृहंगन्तुमिच्छामि । खर्जुरमारोढुं मतिर्जाता ।
वृषैः क्षेत्राणि कृष्टानि ।

---

शाम के वक्त बाग़ में सैर करने को चलो ।
फूल लाने को मैं बाग़ में गया ।
पाठशाला से आकर फिर थोड़ी देर अपना मन बहला कर पाठ को याद करो ।
खराब मनुष्यों से मैं सताया गया ।
गुरु ने मुझ से पाठ पूछा । मुझ को विद्या से धन मिला ।
बैल रथ में जोड़े गये । खराब मनुष्य जेलखाने में भेजे गये ।
तुम्हारी कही हुई बात मुझ को याद है ।

## परीक्षा ।

(१) लोट् लकार के परस्मै व आत्मनेपद के प्रत्यय कहो ।

(२) वद्, कथ्, गम्, (अव-), ह्व, पा, दा, चल्, पच्, रभ्, के लोट् लकार के रूप ले जाओ ।

(३) इकारान्त, उकारान्त, ऋकारान्त स्त्रीलिङ्ग व पुल्लिङ्ग शब्दों के रूपों में किन २ कारकों में भेद है सो लिखो ।

(४) कृति, खर्जु, दुहितृ, स्वसृ, रात्रि, धेनु, मुक्ति, श्वश्रू, यातृ और धृति के रूप लो ।

(५) त, तुम्, त्वा, ये प्रत्यय कब काम में आते हैं?—और ये किस तरह से लगाये जाते हैं लिखो ।

(६) दूसरे प्रश्न में जो धातु लिखे हैं उनके रूप पाचवें प्रश्न के सब प्रत्यय लगा कर बनाओ ।

---

# पाठ २६

## व्यञ्जनान्त व हलन्त शब्द ।

प्रत्ययों के लगाने से पहिले व्यञ्जनान्त शब्दों के स्वरूप में जो बदलाव होता है वह आगे लिखा जायगा ।

(१) कई हलन्त शब्द ऐसे हैं जिनके स्वरूप में कुछ अन्तर नहीं होता और उनके स्त्री, व पुल्लिङ्ग, के रूपों में भी कुछ भेद नहीं है जैसे—जलमुच्, वणिज्, स्रज्, इत्यादि ।

(२) वदन्त व मदन्त पुल्लिङ्ग शब्दों में प्रथम पांच प्रत्यय लगाने से पहिले, अन्त के त् के पहिले न् और जोड़ा जाता है—और इस न् से पहिले का "अ" प्रथमा के एकवचन में दीर्घ हो जाता है।

शतृ प्रत्ययान्त शब्दों के कर्त्ता के एकवचन में 'अ' दीर्घ नहीं होता है और सब नियम (२) के अनुसार होते हैं—जैसे पश्यत् का पश्यन्—कर्ता का एकवचन।

(३) व्यञ्जनान्त नपुंसक शब्दों के कर्ता, कर्म व सम्बोधन के प्रत्यय स्वरान्त के समान होते हैं।

यदि अन्त का व्यञ्जन अनुनासिक या अन्तस्थ न हो तो उसके पहले बहुवचन में 'न्' और जुड़ता है और शेष कारकों में पुल्लिङ्ग के समान होते हैं।

(४) मदन्त, और वदन्त गुणवाचक शब्दों के और शतृ प्रत्ययान्त शब्दों के स्त्रीलिङ्ग 'ई' जोड़ने से बनते हैं—परन्तु 'ई' जोड़ने से पहले भ्वादि, दिवादि, व चुरादि गणों के धातुओं के शतृ के 'त्' के पहले 'न्' और जोड़ा जाता है और तुदादि गण के धातुओं में विकल्प करके—इस प्रकार से इसका रूप नपुंसक शब्दों के कर्ता के द्विवचन के समान हो जाता है॥



## भूभृत्—पुल्लिङ्ग ।

| | ए० व | द्वि० | ब० व० |
|---|---|---|---|
| कर्ता व सम्बो० | भूभृत् * | भूभृतौ | भूभृतः । |
| कर्म | भूभृतम् | भूभृतौ | भूभृतः । |
| करण | भूभृता | † भूभृद्भ्याम् | भूभृद्भिः । |
| सम्प्रदान | भूभृते | | भूभृद्भ्यः । |
| अपादान | भूभृतः | | |
| सम्बन्ध | भूभृतः | भूभृतोः | भूभृताम् । |
| अधिकरण | भूभृति | | भूभृत्सु । |

## वाच्—स्त्रीलिङ्ग ।

| | ए० व | द्वि० व० | ब० व० |
|---|---|---|---|
| कर्ता व सम्बो० | वाक् ‡ | वाचौ | वाचः । |
| कर्म | वाचम् | वाचौ | वाचः । |

* शब्द के अन्त में दो व्यञ्जन आने से पिछला लोप हो जाता है जैसे भूभृत् का स् हो गया ।

† जब दो व्यञ्जन मिलते हैं तो वे दोनों एक प्रयत्न के उसही प्रयत्न का अल्पप्राण बदल जाता है जिस प्रयत्न का कि अगला व्यञ्जन होता है जैसे भूभृत्+भ्याम्, इसमें त् का घोष प्रयत्न का अल्पप्राण द् हो जायगा जैसे भूभृद्भ्याम् ।

‡ च् या ज् अघोष व्यञ्जनों के पहले तो 'क' और अनुनासिक व अन्तस्थ अक्षरों को छोड़ कर घोष व्यञ्जनों के पहले 'ग्' हो जाते हैं। शब्द के अन्त में महाप्राण के स्थान में उसही का अल्पप्राण हो जाता है॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| करण | वाचा | वाग्भ्याम् | वाग्भिः |
| सम्प्रदान | वाचे | | वाग्भ्यः |
| अपादान | वाचः | | |
| सम्बन्ध | वाचः | वाचोः | वाचाम् |
| अधिकरण | वाचि | | वाक्षु |

## गुणवत्-पुल्लिङ्ग ।

| | ए॰व॰ | द्वि॰व | व॰व॰ |
|---|---|---|---|
| कर्ता | गुणवान् | गुणवन्तौ | गुणवन्तः |
| कर्म | गुणवन्तम् | गुणवन्तौ | |

और शेष रूप भूभृत् की तरह हो जायगे—

## नपुंसक-जगत् ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्ता, कर्म, सम्बो॰ | जगत् | जगती | जगन्ति |
| ,, ,, ,, | पश्यत् | पश्यन्ती | पश्यन्ति |

## शब्दाः ।

आपद्–स्त्री॰—विपता ।
आयुष्मत्–पु॰–बहुत दिनों जीनेवाला ।
कीर्तिमत्–पु॰–कीर्तिवाला, यशवाला ।
गुणवत्–पु॰–गुणवाला ।
जगत्–न॰–संसार, दुनियां ।
दृशद्–स्त्री॰—पत्थर ।
धनवत्–पु॰ = धनवान ।
धीमत्–पु॰–बुद्धिमान ।

परवत्–गु०—पराधीन ।

प्रतिपद्—स्त्री०—पड़वा, प्रतिपदा ।

भगवत्–गु०–बड़ा, ईश्वर।

भवत्–सर्वनाम–आप ।

भूभृत्–पु०—राजा, पहाड़।

मरुत्–पु०—हवा, या उसका देवता ।

मूर्तिमत्–गु०–मूर्तीवाला।

मृद्—स्त्री०—मिट्टी ।

वाच्–स्त्री०–बोली, बात ।

विद्युत्–स्त्री०—बिजली ।

विपद्–स्त्री०–आपदा, दुःख

वियत्—न०—आकाश ।

शरद्—स्त्री०—बरसात के बाद का मौसिम।

श्रीमत्–गु०—बड़ा, इक्बालमन्द ।

सम्पद्–स्त्री०—धन, इक्बाल, सम्पति ।

सुखभाज्–गु०—खुश, जो आनन्दपूर्वक रहता हो।

सुहृद्—पु०—मित्र ।

हुतभुज्–पु०–आग, आँच ।

---

अकाल–पु०–(अ + काल–समय)—बिना समय ।

अच्छ–पु०–अच्छा, साफ़ ।

अधमर्ण–पु०–ऋणी, करजदार ।

अन्तःकरण—न०—हृदय, दिल, मन ।

अर्थ्—(अभि–)—अरज करना, प्रार्थना करना ।

इह—अव्यय—यहाँ ।

ईक्ष्—(उप्–)—छोड़ना ।

उद्भव—पु०—जन्म ।

उद्धृत–(हृ का निष्ठा–उद् के साथ उखाड़ा हुआ, उठाया हुआ ।

उद्धत–(उद् + हन् का निष्ठा) घमण्डी, मग़रूर ।

कार्तिक—पु० = महीने का नाम, कातिक ।

चञ्चल–गु०–थोड़े काल ठहरनेवाला ।

चैत्र—पु० = चैत, महीने का नाम।

जीवित—न०—जीव, जीना, जान।

नल—पु०—एक राजा का नाम।

निषण्ण—(सद् का निष्ठा नि के साथ)—बैठा हुआ।

प्राण—पु०—बहुवचन = जीव, जान, स्वास।

बहुशस्—अव्यय—बहुधा, बहुत दशाओं में, कई बेर।

महोत्सव—पु०—खुशी, मेला, धूमधाम।

मृदु—गु०—नरम, मुलायम।

वासुदेव—पु०—देवता, कृष्ण का नाम।

विकार—पु०—स्वरूप का बदलना।

विद्—४—आ०प० = होना।

विहित—(वि + धा का निष्ठा) कहा गया, वर्णन किया गया।

वृन्त—न०—पत्ते या फल की डण्डल, नाका।

श्लथ—गु०—ढीला।

सन्देह—पु०—शक।

सर्वथा—अव्यय—कुल, सब प्रकार, बिलकुल।

होतृ—पु०—यज्ञकरानेवाला।

## शतृप्रत्ययान्त।

कुर्वत्—करता हुआ।

गच्छत्—जाता हुआ।

चोदयत्—हाँकता हुआ, आज्ञा करता हुआ।

जयत्—जीतता हुआ।

पश्यत्—देखता हुआ।

वसत्—रहता हुआ।

शासत्—राज्य करता हुआ।

सत्—(अस् का शतृ प्रत्ययान्त) होता हुआ।

## शानच् प्रत्ययान्त—

पचमानः—गु०—पकाता हुआ ।

वर्तमान—गु०—होता हुआ ।

## वाक्य ।

नारायणः परवान्नास्ति ।

मृगाहृशत्खरण्य * उपविशन्तु ।

देवानां प्रभुरिन्द्रः ।

कार्तिकस्य प्रतिपदि महोत्सवो वर्तते ।

कुमारं गच्छन्तमपश्यम् ।

सम्पदि बहवो जनमनुसरन्ति ।

सुहृद्भिर्भूभृद्बलवानभवत् ।

वियति चञ्चला विद्युत् प्रकाशते ।

चैत्रस्य प्रतिपदि महोत्सवो भवति ।

धनेनतु धीमांल्लोके धनाङ्गवति पण्डितः ।

बहुशो मूर्खा अपि धनवन्तो भवन्ति ।

जगति सम्पदा बिना जीवितुमिच्छा नास्ति ।

अधमर्णो जगति सुखभाग्न भवति ।

शरद्दतो हंसा उत्पतन्ति ।

विपदिनरोमित्रैर्मुच्यते ।

कृष्णो जनान् गच्छन्तो ऽपश्यत् ।

यतयो जगदरण्य मिवमन्यन्ते ।

* पदान्त ए के स्थान में जब 'अय्' होता है तो इस अय्' का 'य्' गिर जाता है ।

धीमता नारायणेन ग्रन्थः प्रणीयते ।
रामोऽयोध्यायां सुखभागवसत् ।
देवदत्तमश्वांश्चोदयन्तमपश्यम् ।
भवान् सन्देहयुक्तः कथं न्यषीदत् ।
सम्पद दुःखाविपदः कारणमस्ति ।

धीमान् मृदुवाचा जगदाह्लादयति ।
जीवितं विद्युदिव चञ्चलमस्ति ।
अस्माकं भूभृदायुष्मान् श्रीमान् सुखभाक् च वसतु ।
मृद्दृषद्गिर्यादयः पृथिव्या विकाराः सन्ति ।

बुरों से गुणवान् को भी डर लगता है ।
आकाश में बादल व बिजली छा रहे हैं ।
बुद्धिमान मनुष्य संसार में कीर्तिवाले होते हैं ।
जीतनेवाले शत्रुओं को मत भूलो ।
आप की आज्ञा से नौकर गांव को गया ।
नल ने अग्नि से जला हुआ जङ्गल देखा ।
कवियों की बोली में मीठापना है ।
थोड़े दिन हुए जब देवदत्त यशवाला हुआ था ।

## प्रश्न ।

(१) वदन्त, और मदन्त शब्दों के रूप में साधारण व्यञ्जनान्त शब्दों के रूप में क्या भेद है ?

(२) शतृ व शानच् प्रत्ययान्त शब्द, व वदन्त व मदन्त गुणवाचक शब्दों के स्त्रीलिङ्ग वा नपुंसक का द्विवचन किस प्रकार से बनता है सो लिखो—

(३) शरद्, परवत्, दृशद्, स्त्री, सुहृद्, मरुत्—हुतभुज्—पु०, वियत्, जगत्, मूर्तिमत्-न० के रूप लो।

# पाठ २७

## सर्वनाम।

संस्कृत में जो सर्वनाम हैं वह नीचे लिखे जाते हैं—

| | | |
|---|---|---|
| सर्व—सब। | इतर—दूसरा। | अदस्—वह। |
| विश्व—सब। | त्वत्—दूसरा। | एक—एक। |
| उभ—दो। | त्व—दूसरा। | द्वि—दो। |
| उभय—दोनों। | नेम—आधा। | युष्मद्—तुम। |
| कतर *—दो में से कौन सा। | सम—सब, पूरा। | अस्मद्—मैं। |
| कतम *—बहुत में से कौन सा। | सिम—पूरा, कुल। | भवत्—आप। |
| अन्य—दूसरा। | त्यद्—वह। | किम्—क्या। |
| अन्यतर—कोई एक। | यद्—जो। | पूर्व—पूरब, पहला। |
| | एतद्—यह। | पर—पिछला। |
| | इदम्—वह या यह। | अवर—पछां, पिछला। |

* संस्कृत व्याकरण के कायदे से डतर या डतम प्रत्यय लगाने से जो शब्द बनते हैं वे सर्वनाम होते हैं उनके दो उदाहरण ही केवल ऊपर की सूची में दिये गये हैं।

| दक्षिण—दक्खिन, दहिना । उत्तर—उत्तर, पीछे नीचे । | अपर—और, नीचे अधर—पक्का, नीचे स्व—अपना । | अन्तर—बाहर का नीचे का कपड़ा । |
|---|---|---|

(१) सिवाय नीचे लिखे पाँच कारकों के अकारान्त सर्वनाम शब्दों के रूप अकारान्त शब्दों की तरह होते हैं और इन पाँच कारकों में जो बिभक्तियां बदल कर लगती हैं सो आगे लिखी जाती हैं ।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| कर्ता— | वहुवचन | — जिसमें प्रत्यय | | ई | लगता है। |
| सम्प्रदान— | एकवचन | ,, | ,, | स्मै | ,, |
| अपादान— | ,, | ,, | ,, | स्मात् | ,, |
| सम्बन्ध— | वहुवचन | ,, | ,, | इषाम् | ,, |
| अधिकरण— | एकवचन | ,, | ,, | स्मिन् | ,, |

| | | |
|---|---|---|
| जैसे सर्व का कर्ता— | व॰ब॰ | सर्वे । |
| सम्प्रदान | ए॰ब॰ | सर्वस्मै । |
| अपादान | ,, | सर्वस्मात् । |
| सम्बन्ध | ब॰ब॰ | सर्वेषाम् । |
| अधिकरण | ए॰ब॰ | सर्वस्मिन् । |

और शेष रूप नर शब्द के तुल्य होंगे।

(२) आकारान्त स्त्रीलिङ्ग सर्वनामों में जिन प्रत्ययों में भेद होता है वे तो नीचे लिखे हैं और इन सब प्र-

त्ययों के पहले 'साम्' के सिवाय 'आ' को ह्रस्व कर देते हैं और शेष आकारान्त शब्दों के से रूप होते हैं।

| | | |
|---|---|---|
| सम्प्रदान के ए०व० | स्यै | लगता है। |
| अपादान व सम्बन्ध के ए०व० | स्यास् | ,, ,, |
| सम्बन्ध के व०व० में | साम् | ,, ,, |
| अधिकरण के ए०व० में | स्याम् | ,, ,, |

जैसे सर्वा का संप्रदान का ए०व० सर्वस्यै।
और अपादान व सम्बन्ध का ए०व० सर्वस्याः।
सम्बन्ध का ... ... ... ... व०व० सर्वासाम्।
अधिकरण का ... ... ... ए०व० सर्वस्याम्।

नपुंसक में रूप अकारान्त शब्दों के ही समान होते हैं।

(३) तद्, एतद्, यद्, और किम् इनके पुल्लिङ्ग के रूप ऐसेही होते हैं जैसे कि 'त,' 'एत,' 'य,' और 'क,' के क्रम से होते हैं अर्थात् अकारान्त सर्वनाम के समान और स्त्रीलिङ्ग में आकारान्त सर्वनाम के समान जैसे कि 'ता,' 'एता,' 'या,' और का के होते हैं– और तद् और एतद् के कर्ता के रूप एकवचन पुल्लिङ्ग में तो सः और एषः * और स्त्रीलिङ्ग में सा, और एषा होते हैं॥

* सः और एषः के विसर्ग जब यह किसी वाक्य में व्यञ्जन से पहिले आवें तो गिर जाते हैं।

नपुंसक में इनके रूप जैसे होते हैं वे ये हैं।

| | ए० व० | द्वि० | व० व० |
|---|---|---|---|
| कर्ता व कर्म | तद् | ते | तानि। |
| | एतद् | एते | एतानि। |
| | यद् | ये | यानि। |
| | किम् | के | कानि। |

एत — के कर्म में और करण के एकवचन में और सम्बन्ध और अधिकरण के द्विव० में एत के स्थान में विकल्प से तीनों लिङ्गों में एन, आता है।

## पुल्लिङ्ग।

| | ए०व० | द्वि०व० | व०व० |
|---|---|---|---|
| कर्म— | एतम् या एनम् | एतौ या एनौ | एतान् या एनान् |

करण—एतेन या एनेन

सम्बन्ध व अधिकरण—एतयोः या एनयोः

## स्त्रीलिङ्ग।

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्म— | एताम् व एनाम् | एते या एने | एताः या एनाः |

करण—एतया या एनया

सम्बन्ध व अधिकरण—एतयोः या एनयोः

## नपुंसकलिङ्ग।

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्म— | एतद् या एनद् | एते या एने | एतानि या एनानि |

त्यदादि शब्दों के सम्बोधन के रूप नहीं होते—

अदस् और इदम् के रूप बेकायदे होते हैं सो नीचे लिखे जाते हैं।

## अदस् पुल्लिङ्ग।

| | ए०व | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|
| कर्त्ता | असौ | अमू | अमी |
| कर्म | अमुम् | अमू | अमून्। |
| करण | अमुना | अमूभ्याम् | अमीभिः। |
| सम्प्रदान | अमुष्मै | अमूभ्याम् | अमीभ्यः। |
| अपादान | अमुष्मात् | अमूभ्याम् | अमीभ्यः। |
| सम्बन्ध | अमुष्य | अमुयोः | अमीषाम्। |
| अधिकरण | अमुष्मिन् | अमुयोः | अमीषु। |

## स्त्रीलिङ्ग।

| | ए०ब० | द्वि०ब० | ब०ब०। |
|---|---|---|---|
| कर्ता | असौ | अमू | अमूः। |
| कर्म | अमूम् | अमू | अमूः। |
| करण | अमुया | अमूभ्याम् | अमूभिः। |
| सम्प्रदान | अमुष्यै | अमूभ्याम् | अमूभ्यः। |
| अपादान | अमुष्याः | अमूभ्याम् | अमूभ्यः। |
| सम्बन्ध | अमुष्याः | अमुयोः | अमूषाम्। |
| अधिकरण | अमुष्याम् | अमुयोः | अमूषु। |

## नपुंसकलिङ्ग।

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्ता व कर्म | अदः | अमू | अमूनि। |

और शेष पुल्लिङ्ग के समान—

## इदम् पुल्लिङ्ग ।

| | ए॰ व॰ | द्वि॰ व | ब॰ व॰ । |
|---|---|---|---|
| कर्ता | अयम् | इमौ | इमे । |
| कर्म | इमम्, एनम् | इमौ, एनौ | इमान्, एनान् |
| करण | अनेन, एनेन | आभ्याम् | एभिः । |
| सम्प्रदान | अस्मै | आभ्याम् | एभ्यः । |
| अपादान | अस्मात् | आभ्याम् | एभ्यः । |
| सम्बन्ध | अस्य | अनयोः, एनयोः | एषाम् । |
| अधिकरण | अस्मिन् | अनयोः, एनयोः | एषु । |

## स्त्रीलिङ्ग ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्ता | इयम् | इमे | इमाः । |
| कर्म | इमाम्, एनाम् | इमे, एने | इमाः, एनाः । |
| करण | अनया, एनया | आभ्याम् | आभिः |
| सम्प्रदान | अस्यै | आभ्याम् | आभ्यः । |
| अपादान | अस्याः | आभ्याम् | आभ्यः । |
| सम्बन्ध | अस्याः | अनयोः, एनयोः | आसाम् । |
| अधिकरण | अस्याम् | अनयोः, एनयोः | आसु । |

## नपुंसक ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्ता | इदम् | इमे | इमानि |
| कर्म | इदम्, एनत् | इमे, एने | इमानि, एनानि |

शेष पुल्लिङ्ग के समान होते हैं ।

अन्य, अन्यतर, इतर, कतर, कतम, इनके नपुंसक के कर्ता और कर्म के रूप एकवचन में क्रम से अन्यत्, अन्यतरत्, इतरत्, कतरत्, कतमत् होते हैं और शेष में सर्व के समान—

अस्मद् और युष्मद् के रूप पाठ २१ में और भवत् के रूप पाठ २६ में आ चुके हैं।

पूर्व, पर, अन्तर, अपर, अवर, अधर, दक्षिण, उत्तर और स्व के रूप कर्ता के बहुवचन, और अपादान, अधिकरण के एकवचन में अकारान्त शब्द के समान भी होते हैं द्वि के रूप केवल द्विवचन में आते हैं और वे ये हैं—

| | पुल्लिङ्ग | स्त्री व नपुंसकलिङ्ग। |
|---|---|---|
| | द्विवचन | द्विवचन |
| कर्ता व कर्म | द्वौ | द्वे |
| करण, अपादान व सम्प्रदान | द्वाभ्याम् | द्वाभ्याम् |
| सम्बन्ध व अधिकरण | द्वयोः | द्वयोः |

उभ तो केवल द्विवचन में आता है औ उभय, द्विवचन में नहीं आता परन्तु एकवचन व बहुवचन में इन दोनों के रूप तीनों लिङ्गों में सर्व शब्द के तुल्य होते हैं।

---

अनर्थ—पु०—बुराई, निष्फलता।
अन्तःपुर—न०—घर में वह कोठरी या कमरा जिसमें स्त्रियां रहती हों।

अमात्य—पु०—सलाह देनेवाला राजमन्त्री।
अम्बर—न०—आकाश।
अर्थ—पु०—चीज़, वास्ते, माजरा, वाक़ृया, धन।
अवतरत्—(अव + तृ का शतृ प्रत्ययान्त) = उतरता हुआ।
आत्मजा—स्त्री० = बेटी।
उपकार—पु०—दूसरों का भला करना, अहसान।
उपानह् *—स्त्री०—जूती।
कुण्ठित—(निष्ठा) रुका हुआ, भूँठा।
कौशल—न०—बुद्धिमत्ता, प्रवीणता।
गौरीमन्दिर—न०—गौरीदेवी का मन्दिर।
गुरु—गु०—लम्बा।
जगत्कर्त्तृ—पु०—संसार का करनेवाला।
जीविका-स्त्री०-रोज़ी, पेशा। दिन—न० = दिन।
दुष्ट-(निष्ठा) = बुरा। दूर—गु० = दूर।
दैन्य—न० = नीचापन, ग़रीबी।
द्रु-१—प० = पिघलना (दया से) चलना।
नकदापि—पु०—कभी नहीं।
निर्मित—पु०—बनाया हुआ। निर्वृतिमत्—पु०—खुश।
निवेशित—(नि + विश् का निष्ठा) = रक्खा हुआ।

* इस शब्द का 'ह्' अघोष अक्षरों के पहले तो 'त्' और घोष अक्षरों में अन्तस्थ और अनुनासिक को छोड़ कर उनके पहले 'द्' हो जाता है।

परार्ध—न०—दूसरा आधा ।
पुण्यवत्—गु० = भला, पुण्यवान ।
पूर्वार्ध—न० = पहला आधा ।
प्रसन्न—(प्र + सद् का निष्ठा) = खुश ।
प्रियवादित्व—न० = बोली की मिठास ।
यशःकेतु—पु०—नाम ।
यात्रिक—पु०—यात्री, तीर्थ को जानेवाला ।
लक्ष्—१०-उ०प० (सम्-) = जाँचना ।
लघु—गु०—छोटा । वर्ष—न०—बरस ।
विनाश-पु०-बरबादी । विशुद्ध-गु० = सफाई, पवित्रता।
विश्वास—पु०—यक़ीन ।
व्याल०पु०—बघेरा, साँप, शिकारी जानवर ।
वृद्धिमत्-गु०—बढ़नेवाला । शुभ—गु०—अच्छा ।
श्यामिका-स्त्री०-मैलापन । श्रवण-न० = सुनना, कान ।
शोभावती-स्त्री०—नाम । स्नान—न०—नहाना ।
साशङ्क-गु०—शकवाला । सोत्कण्ठ-गु०-फ़िकरमन्द ।
स्वप्न—पु० = सपना, सोना ।

## वाक्य ।

आसीत्पुरा यशःकेतुर्नृपः पृथिव्याम्—तस्य शोभावती राजधानी तस्यामुत्तमं गौरीमन्दिरमभवत्—तस्य च दक्षिणदिशायामेकस्तड़ागः प्रतिवर्षमाषाढ़शुक्लचतुर्दश्यां त-

स्मिंस्तड़ागे याचिका नानादिग्भ्यः स्नातुमागच्छन्तिस्म * सर्वे तत्रागताः स्नात्वा देवीं पूजयित्वा च मनोवाञ्छित-फलानि लब्ध्वा स्वं स्वं ग्रामं प्रति गच्छन्तिस्म—

भवान् यत्फलमैच्छमयच्छंतत्फलं सुष्ठ्वासीत्।

तस्य विनाशः श्यामिकयाभवत्।

इमाः प्रजा यास्त्वम्पश्यसि हे प्रभो! तास्तव दर्शनं कृत्वाऽति प्रसन्नाः सन्ति।

अमुष्यायात्मजायै त्वं द्रव्यं यच्छ।

अमून् पुत्रान् पितादण्डयत्।

आभ्यामश्वाभ्यां नरावपतताम्।

अस्मात्तरोरदः फलमपतत्।

---

सब मिल कर जो काम किया जाता है वह अच्छा होता है।

सफाई से बीमारी नहीं आती।

विद्या से सुख मिलता है।

सुपने की बात सच्ची नहीं होती है।

ये फूलवाले वृक्ष अच्छे दिखलाई देते हैं।

---

* लट् लकार के साथ 'स्म' आने से भूतकाल का सूचक हो जाता है।

## प्रश्न ।

(१) उकारान्त शब्द और अकारान्त सर्वनाम शब्दों के रूपों में क्या अन्तर है ?।

(२) एन किन २ स्थान में आता है ?।

(३) अदस् और इदम् के रूप लो ।

## पाठ २८

### विधि लिङ्ग के प्रत्यय ।

### परस्मैपद ।

| | ए० व० | द्विव० | ब० व० |
|---|---|---|---|
| उ० पु० | इयम् | ईव | ईम । |
| म० पु० | ईस् | ईतम् | ईत । |
| प्र० पु० | ईत् | ईताम् | इयुस् । |

### आत्मनेपद ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| उ० पु० | ईय | ईवहि | ईमहि । |
| म० पु० | ईथाः | ईयाथाम् | ईध्वम् । |
| प्र० पु० | ईत | ईयाताम् | ईरन् * । |

* उपरोक्त प्रत्यय लङ् लकार प्रत्ययों से भी बनते हैं अर्थात् लङ् के स्वरादि प्रत्ययों के पहिले तो 'इय्' और व्यञ्जनादि के पहिले 'ई' लगाने से—केवल इतना भेद है कि परस्मैपद में तो प्रथम पुरुष के बहुबचन में अन् के स्थान में उस् समझना चाहिये - आत्मनेपद में उ० पु० का ए० ब० और म० पु० का द्विव० और प्र० पु० का ब० ब० व द्वि० ब० में क्रम से इ यूथाम्, अन्त वा इतम् के स्थान में अ, अथाम् रन् वा आताम् हो जाता है ।

इन प्रत्ययों के पहिले भी धातुओं में गणों के चिन्ह जोड़े जाते हैं— जैसे

| | | | |
|---|---|---|---|
| उ० | गच्छेयम् | गच्छेव | गच्छेम । |
| म० | गच्छेः | गच्छेतम् | गच्छेत । |
| प्र० | गच्छेत् | गच्छेताम् | गच्छेयुः । |
| उ० | लभेय | लभेवहि | लभेमहि । |
| म० | लभेथाः | लभेयाथाम् | लभेध्वम् । |
| प्र० | लभेत | लभेयाताम् | लभेरन् । |

विधिलिङ् लकार पहिले तो (१) सम्भावना, आज्ञा, उपासना, इच्छा, आशा इत्यादि में (२) ऐसे वाक्यों में जो दूसरे वाक्यों के आश्रित हों और उपरोक्त भावना को लिये हुए हों—(३) ऐसे वाक्यों में भी जो दूसरे वाक्य से सम्बन्ध रखते हों और उसका कारण या उसकी दशा को बतलाते हों—जैसे यदि कहें कि मुझे संस्कृत बोलना आता तो बहुत अच्छी बात होती—इस वाक्य में जिनके नीचे लकीर हैं वे इस ही लकार में आना चाहिये ।

## शब्दाः ।

| | |
|---|---|
| अधर्म—पु०—पाप । | अभूमि–स्त्री०–बिना पृथ्वी । |
| अनन्तर–गु०–फिर, बाद, पीछे । | अविचलित (अ + वि + चल का निष्ठा) = स्थिर । |

कण्टक–पु०–न० = कांटा।

कृत–( कृ का निष्ठा ) = किया हुआ।

कृते–अव्यय = वास्ते, लिये।

जीर्ण–गु०—बूढ़ा, पुराना, फटा हुआ।

दारुण—गु०— भयानक, खौफ़नाक।

द्वारिका–स्त्री० = नगर का नाम।

नव—गु० = नया।

निश्चेष्ट–गु०–बिना हरकत।

परिहित–गु०–पहिरा हुआ।

पूजास्थान–न० = पूजा का घर।

वर—पु०—वरदान।

शाखा–स्त्री०–टहनी, डाली

श्वेत–गु०—सफेद, धौला।

सन्तप्त–(सम् + तप का निष्ठा) गर्मी का सताया हुआ।

हरण–न०—लेजाना।

## धातु।

आप्–(वि-)—ढकना।

व्रज्–१–प०—जाना।

हु—(आ-)—खाना, यज्ञ करना।

## वाक्य।

त्वं तस्मिन् पाठशालायां गच्छेः।

गुरोरादेशं सोऽनुरुध्यते। विद्यां शिक्षेथाः।

सूनवः सुकृतैः पितरं प्रीणयेयुः। अधर्मन्त्यजेयम्।

स्नानं कृत्वा नरा देवान् यजेयुः।

ब्राह्मणा हुतभुजं प्रतिदिनम्पूजयेयुः।

मम पितरौ तुष्येतामिति स्वसृभ्यो वहुद्रव्यमयच्छम्।

अस्मिन्नगरे बहवो धनिका सन्ति यदि भिक्षुका याचेरंस्तदा द्रव्यं लभेरन्।

यदि दुष्टानदण्डयेस्तदा तेषां संवृद्धिर्भवेत् ।
अस्य धनं कोऽपि न लुभ्येत ।
दुष्टौ ताडयेयातामिति नृप आदिशत् ।
अहं गुरुणा दण्डाऽयं यदि तेनाधर्मं कुर्वन् दृश्येयम् ।

राजा का अमात्य बुद्धिमान होना चाहिये ।
यदि अचानचक कष्ट आ पड़े तो सहना चाहिये ।
यदि राजा यत्न करें तो उनको अवश्य सुख हो ।
गर्मी से सताया हुआ मुसाफिर बैठ गया और प्रार्थना करने लगा कि ईश्वर इस आतप को मिटा ।
पाठशाला में जाकर बुरे लड़कों की संगति नहीं करनी चाहिये ।

## प्रश्न ।

(१) विधिलिङ् के प्रत्यय लङ् लकार के प्रत्ययों से किस तरह से बनते हैं ? ।

(२) वद्, ईच्, लभ्, यज्, गण्, के विधिलिङ् के रूप लो ।

# पाठ २९

अनन्त व इनन्त शब्द ।

(१) इनके कर्ता व सम्बोधन के एकवचन के प्रत्यय गिर जाते हैं—

(२) कर्ता के एकवचन में और व्यञ्जनादि प्रत्ययों के पहिले 'न्' गिर जाता है—

(३) अ तो पहिले के पांच प्रत्ययों में दीर्घ हो जाता है और 'इ' केवल कर्म के एकवचन में—यह नियम नपुंसकलिङ्ग में नहीं लगता है परन्तु इनके कर्ता, सम्बोधन, व कर्म के बहुवचन के 'अ' और इ दीर्घ हो जाते हैं ।

(४) कर्म के बहुवचन से लगाकर स्वरादि प्रत्ययों के पहिले 'अ' गिर जाता है परन्तु जब 'अ' से पहिले संयुक्त अक्षर हो और उस संयुक्त का अन्त का अक्षर म् या व् हो तो 'अ' नहीं गिरता है । यह नियम पुल्लिङ्ग व नपुंसकलिङ्ग के अधिकरण के एकवचन में विकल्प करके लगाया जाता है और नपुंसक के कर्ता, सम्बोधन व कर्म के द्विवचन में भी :

(५) सम्बोधन के एकवचन में इसका असली स्वरूप रहता है—नपुंसक में विकल्प करके 'न्' गिर जाता है—

(६) कर्म के बहुवचन से लगाकर स्वरादि प्रत्ययों से प-

हिले 'श्वन्' 'युवन्' व 'मघवन्' के 'व' का 'उ' हो जाता है शुनः यूनः मघोनः इत्यादि और शेष व-चनों में और शब्दों के समानही रूप होते हैं।

## महिमन्—पुंल्लिङ्ग।

| | ए० व० | द्वि व० | ब० व० |
|---|---|---|---|
| कर्ता | महिमा | महिमानौ | महिमानः |
| कर्म | महिमानम् | महिमानौ | महिम्नः |
| करण | महिम्ना | महिमभ्याम् | महिमभिः |
| सम्प्रदान | महिम्ने | महिमभ्याम् | महिमभ्यः |
| अपादान | महिम्नः | महिमभ्याम् | महिमभ्यः |
| सम्बन्ध | महिम्नः | महिम्नोः | महिम्नाम् |
| अधिकरण | महिम्नि, महिमनि | महिम्नोः | महिमसु |
| सम्बोधन | महिमन् | महिमानौ | महिमानः |

## अश्मन्—पुंलिंग।

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्ता | अश्मा | अश्मानौ | अश्मानः |
| कर्म | अश्मानम् | अश्मानौ | अश्मनः |
| करण | अश्मना | अश्मभ्याम् | अश्मभिः |
| सम्प्रदान | अश्मने | अश्मभ्याम् | अश्मभ्यः |
| अपादान | अश्मनः | अश्मभ्याम् | अश्मभ्यः |
| सम्बन्ध | अश्मनः | अश्मनोः | अश्मनाम् |
| अधिकरण | अश्मनि | अश्मनोः | अश्मसु |
| सम्बोधन | अश्मन् | अश्मानौ | अश्मानः |

## श्वन्–पुल्लिंग—शब्द ।

'कर्म—ब०व० शुनः, करण—१ व० शुना, सम्प्रदान–१ व० शुने, और अपादान व सम्बन्ध-१–ब०, शुनः

युवन् शब्द के रूप ऊपर लिखे पांच कारकों में क्रम से यूनः, यूना, यूने और यूनः होते हैं–और मघवन् शब्द के रूप–क्रम से, मघोनः, मघोना, मघोने और मघोनः और शेष रूप और शब्दों की तरह होते हैं।

## नामन्–नपुंसक ।

| | ए०व० | द्वि० | ब०व० |
|---|---|---|---|
| कर्ता व कर्म | नाम | नाम्नी, नामनी | नामानि |
| सम्बोधन | नाम, नामन् | | |

शेष रूप महिमन् की तरह—

## कर्मन्— नपुंसक ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्ता व कर्म | कर्म्म | कर्म्मणी | कर्म्माणि |
| सम्बोधन | कर्म्म, कर्म्मन् | | |

शेष अश्मन् की तरह—

## अहन्—न० ।

(१) इस शब्द में कर्ता और कर्म के एकवचन में और व्यञ्जनादि प्रत्ययों से पहिले 'न्' का बदल कर विसर्ग हो जाता है। जैसे—

| | ए॰व | द्वि॰ | ब॰ब॰ |
|---|---|---|---|
| कर्ता व कर्म | अहः | अह्नी, अहनी | अहानि |
| करण | अह्ना | अहोभ्याम् | अहोभिः |
| सम्प्रदान | अह्ने | अहोभ्याम् | अहोभ्यः |
| अपादान | अह्नः | अहोभ्याम् | अहोभ्यः |
| सम्बन्ध | अह्नः | अह्नोः | अह्नाम् |
| अधिकरण | अह्नि, अहनि | अह्नोः | अहःसु |
| सम्बोधन | अहः | | |

## पक्षिन्—पुल्लिङ्ग ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्ता | पक्षी | पक्षिणौ | पक्षिणः |
| कर्म | पक्षिणम् | पक्षिणौ | पक्षिणः |
| करण | पक्षिणा | पक्षिभ्याम् | पक्षिभिः |
| सम्प्रदान | पक्षिणे | पक्षिभ्याम् | पक्षिभ्यः |
| अपादान | पक्षिणः | पक्षिभ्याम् | पक्षिभ्यः |
| सम्बन्ध | पक्षिणः | पक्षिणोः | पक्षिणाम् |
| अधिकरण | पक्षिणि | पक्षिणोः | पक्षिषु |
| सम्बोधन | पक्षिन् | | |

पथिन् मथिन् और ऋभुक्षिन् के सिवाय सब इनन्त शब्दों के रूप पक्षिन् के से होंगे ।

## पथिन्—पुलिङ्ग ।

| | ए॰ | द्वि॰ | ब॰ब॰ |
|---|---|---|---|
| कर्ता | पन्थाः | पन्थानौ | पन्थानः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्म | पन्थानम् | पन्थानौ | पथः |
| करण | पथा | पथिभ्याम् | पथिभिः |
| सम्प्रदान | पथे | पथिभ्याम् | पथिभ्यः |
| अपादान | पथः | पथिभ्याम् | पथिभ्यः |
| सम्बन्ध | पथः | पथोः | पथाम् |
| अधिकरण | पथि | पथोः | पथिषु |
| सम्बोधन | पन्थाः | | |

मथिन् के रूप भी पथिन् के समान होते हैं।

## ऋभुक्षिन्—पुल्लिङ्ग।

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्ता | ऋभुक्षाः | ऋभुक्षाणौ | ऋभुक्षाणः |
| कर्म | ऋभुक्षाणम् | ऋभुक्षाणौ | |

इसके भी शेष रूप पथिन् के से होते हैं।

## कुशलिन्—नपुंसक।

| | ए०व० | द्वि० | ब०व० |
|---|---|---|---|
| कर्ता व कर्म | कुशलि | कुशलिनी | कुशलीनि |
| सम्बोधन | कुशलिन्, या कुशलि, | कुशलिनी | कुशलीनि |

इसके शेष रूप पक्षिन् के समान होते हैं—

इनन्त नपुंसकलिंग के रूप सब कुशलिन् के से होते हैं—

## शब्द।

अनुजीविन्—पु०—नौकर। अन्तरात्मन्—पु०—भीतर का जीव, दिल, आत्मा।

अपराधिन्—पु०—अपराधी, कुसूर करनेवाला। अश्मन्—पु०—पत्थर।

अहन्—न॰—दिन ।
आत्मन्–पु॰–जी, आप ।
उत्सङ्गवर्तिन्–पु॰–गोदी में बैठा हुआ ।
कञ्चुकिन्–पु॰—स्त्रियों के मकान का नौकर ।
कर्मन्—न॰—काम ।
कुशलिन्–गु॰–खुश, प्रसन्न ।
चयिन्–गु॰–घटता हुआ ।
क्षेत्रगामिन्–गु॰—पवित्र-स्थान को जाता हुआ ।
चर्मन्—न॰—खाल ।
नामन्—न॰—नाम ।
पक्षिन्—पु॰—उड़नेवाला परिन्द ।
प्राणिन्—पु॰—जीव ।
प्रियवादिन्–गु॰–मीठा बोलनेवाला ।
प्रेमन्–पु॰—प्यार ।
फलाशिन्–गु॰–फलहारी ।

ब्रह्मन्–पु॰—संसार का रचनेवाला, ब्रह्मा ।
भर्मन्—न॰—घर ।
भाविन्–गु॰–होनेवाला ।
महिमन्–गु॰–बड़ापन, बड़ाई ।
मेधाविन्–गु॰–बुद्धिमान् ।
योगिन्—पु॰—यति ।
राजन्—पु॰—राजा ।
लघिमन्–पु॰–छोटा भाई ।
वर्त्मन्–न॰—रास्ता ।
विश्वकर्मन्–पु॰–देवताओं का चेजारा ।
शिखरिन्–पु॰–पहाड़, पेड़ ।
शूलिन्–पु॰–शिव का नाम ।
सद्मन्—न॰—घर ।
सीमन्—स्त्री॰—हद ।
स्वामिन्—पु॰–स्वामी ।
हेमन्–न॰–सोना ।

अक्षर–गु॰–अचल, जिसका क्षय न हो ।

अकर्णधारा–स्त्री॰–बिना खेनेवाले के ।

अभिषिक्त—(अभि + सिच् का निष्ठा) राजतिलक किया गया।

आश्चर्य—न०—तअज्जुब।

कर्पूरद्वीप—पु०—नाम टापू का

क्षर—पु०—क्षय होनेवाला।

काक—पु०—कौवा।

काल—पु०—समय, वक्त।

कुतूहल—न०—इच्छा, उत्कण्ठा, तमाशा।

कूटस्थ—पु०—परमात्मा।

जलचर—पु०—पानी के जीव।

जलधि—पु०—समुद्र।

तरि—स्त्री०—नाव।

पद्मकेलि—नाम तालाब का।

पोत—पु०—नाव।

प्रयत्न—पु०—कोशिश, जतन।

प्रयास—पु०—कोशिश, जतन।

प्लु—१—आ०—(वि-)—तिरना।

यम—पु०—मौत, यम।

रूप्—१०—प०—(आ-)—रखना, लगाना, बाँधना।

वच्—*(केवल कर्मवाच्य में) बोलना, कहना।

वञ्चित (वच् का निष्ठा)—धोखा दिया गया।

विक्रम—पु०—बहादुरी।

विक्रमसेन—पु०—नाम राजा का।

विष्णुशर्मन्—पु०—नाम एक पण्डित का।

विग्रह—पु०—लड़ाई।

वेताल—पु०—नाम भूत का।

शिंशपातरु—पु०—नाम वृक्ष का, सीसों।

सम्यङ्नेतृ—पु०—ठीक चलानेवाला।

सकाश—गु०—पास।

स्कन्ध—पु०—कन्धा।

हंस—पु०—हंस।

हिरण्यगर्भ—पु०—नाम एक हंस का, नाम विष्णु का भी

* कर्मवाच्य में "वच्" के 'व' का बदल कर 'उ' हो जाता है। जैसे उच्येत—

## वाक्य व कथा ।

ततः स विक्रमसेनो नृपतिः पुनस्तस्य शिंशपातरोर्मूलं गत्वा तं वेतालं तथैव स्कन्धमारोप्य तस्य भिक्षो सकाशमुदचलत् । तञ्च चलन्तं स वेतालः पुनरवदत् ।

राजन्! दुराचारस्य अस्य भिक्षोः कृते कोऽयं ते प्रयासः? निष्फले अमुष्मिन् प्रयत्ने तव विवेको न दृश्यते—

पुनः कथारम्भकाले राजपुत्रा अवदन्—'आर्य! राजपुत्रा वयम् तद्विग्रहं श्रोतुं नः कुतूहलमस्ति

विष्णुशर्मणोक्तम्, यदेवं भवद्भ्यो रोचते तत्कथयामि

तस्यायमाद्यः श्लोकः ।

हंसैः सह मयूराणां विग्रहे तुल्यविक्रमे ।
विश्वास्य वञ्चिता हंसाः काकैः स्थित्वारिमन्दिरे ॥

राजपुत्रा अपृच्छन् 'कथमेतत्' ? विष्णुशर्म्मा कथयति—

अस्ति कर्पूरद्वीपे पद्मकेलनाम सरः तत्र हिरण्यगर्भो नाम राजहंसः प्रतिवसति । स च सर्वैर्जलचरपक्षिभिर्मिलित्वा पक्षिराज्येऽभिषिक्तः—यतः

यदि न स्यान्नरपतिः सम्यङ्नेता ततः प्रजा ।
अकर्णधारा जलधौ विप्लवेत यथा तरिः ॥

---

द्वाविमौ पूरुषौ लोके क्षरश्चाक्षर एव च ।
क्षरः सर्वाणि भूतानि कूटस्थोऽक्षर उच्यते ॥

अहन्यहनि भूतानि गच्छन्ति यमशासने ।
शेषाश्च स्थातुमिच्छन्ति किमाश्चर्यमतः परम् ॥

---

अपराधी को दण्ड मिलना चाहिये ।
यत्न से मनुष्य बड़े २ कामों में सफलता प्राप्त करते हैं।
मनुष्य को सदा मीठा बोलनेवाला होना चाहिये ।
हंस जल के किनारे रहते हैं ।
गाँव की सीमा पर राजा ने फौज इकट्ठी की कि शत्रुओं को वहीं से लौटा दे ।

---

# पाठ ३०

सकारान्त, वसन्त, और ईयसन्त, वा एयसन्त शब्द ।

(१) सकारान्त शब्दों के कर्ता का एकवचन, प्रत्यय के स् के गिराने से बनता है—और शब्द के अन्त के 'स्' के पहिले यदि 'अ' हो तो दीर्घ हो जाता है और अन्त का 'स्' बदल कर विसर्ग हो जाता है—

(२) व्यञ्जनादि प्रत्ययों के पहिले स् बदल कर विसर्ग हो जाता है और तब प्रत्ययों के साथ उसकी सन्धि होती है—

(३) वसन्त, ईयसन्त, और एयसन्त पुल्लिङ्ग शब्दों के प्रथम की पांच प्रत्ययों में अन्त स् पहले 'न्' जोड़ दिया

जाता है और 'स्' के पहले का अक्षर दीर्घ हो जाता है—कर्ता के एकवचन के रूप में अन्त में 'वान्' या 'यान्' होता है—

(४) वस् के 'व्' को कर्म के बहुवचन से लगाकर सब स्वरादि प्रत्ययों के पहले उ * हो जाता है—और नपुंसक के कर्ता, कर्म, व सम्बोधन के द्विवचन की 'ई' से पहिले भी और व्यञ्जनादि प्रत्ययों से पहले और नपुंसक के कर्ता, कर्म, वा सम्बोधन के एक-वचन में 'स्' को 'द्' हो जाता है—

(५) दूसरा (२) नियम ईयस्, और एयम्, के कारकों में भी लगता है।

(६) नपुंसक शब्दों के कर्ता, कर्म, व सम्बोधन के एक वचन में यदि पूर्व में अ हो तो दीर्घ नहीं होता—बहुवचन के 'इ' के पहले उपधा का स्वर दीर्घ हो जाता है और उसके आगे 'न्' जोड़ दिया जाता है।

(७) इन सबके सम्बोधन के एकवचन में उपधा का स्वर दीर्घ नहीं होता—

(८) चौथे नियम के अनुसार जब 'व' का 'उ' होता है तो यदि इस 'उ' से पहिले कोई स्वर हो तो वह गिर ज ता है।

(९) ऊपर के नियमों के विरुद्ध 'उशनस्' शब्द के प्रथमा का एकवचन 'उशना' होता है और 'दोष्' शब्द

में कर्म, के बहुबचन से लगाकर सब स्वरान्त प्रत्ययों के पहले 'न्' और भी लगाया जाता है और व्यञ्जनान्त प्रत्ययों के पहले 'अ' भी और लगा दिया जाता है। और पुमस् शब्द में पहले पांच विभक्तियों के सिवाय, शेष सब में अन्त के स्वर ( अर्थात् म के ष का ) लोप हो जाता है॥

## वेधस् पुल्लिङ्ग।

| | ए० ब० | द्विब० | ब० ब० |
|---|---|---|---|
| कर्ता | वेधाः | वेधसौ | वेधसः |
| कर्म | वेधसम् | वेधसौ | वेधसः |
| करण | वेधसा | वेधोभ्याम् | वेधोभिः |
| सम्प्रदान | वेधसे | वेधोभ्याम् | वेधोभ्यः |
| अपादान | वेधसः | वेधोभ्याम् | वेधोभ्यः |
| सम्बन्ध | वेधसः | वेधसोः | वेधसाम् |
| अधिकरण | वेधसि | वेधसोः | वेधःसु-स्सु |
| सम्बोधन | वेधः | वेधसौ | वेधसः |

सकारान्त पुल्लिङ्ग शब्दों के रूप सिवाय उशनस् और दोष्, के वोधस् की तरह ही होते हैं।

## विद्वस्-पुल्लिङ्ग।

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्ता | विद्वान् | विद्वांसौ | विद्वांसः |
| कर्म | विद्वांसम् | विद्वांसौ | विदुषः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| करण | विदुषा | विद्वद्भ्याम् | विद्वद्भिः |
| सम्प्रदान | विदुषे | विद्वद्भ्याम् | विद्वद्भ्यः |
| अपादान | विदुषः | विद्वद्भ्याम् | विद्वद्भ्यः |
| सम्बन्ध | विदुषः | विदुषोः | विदुषाम् |
| अधिकरण | विदुषि | विदुषोः | विद्वत्सु |
| सम्बोधन | विद्वन् | | |

## तस्थिवस्—पु. ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्ता | तस्थिवान् | तस्थिवांसौ | तस्थिवांसः |
| कर्म | तस्थिवांसम् | तस्थिवांसौ | तस्थुषः |
| करण | तस्थुषा | तस्थिवद्भ्याम् | तस्थिवद्भिः |
| सम्प्रदान | तस्थुषे | तस्थिवद्भ्याम् | तस्थिवद्भ्यः |
| अपादान | तस्थुषः | तस्थिवद्भ्याम् | तस्थिवद्भ्यः |
| सम्बन्ध | तस्थुषः | तस्थुषोः | तस्थुषाम् |
| अधिकरक | तस्थुषि | तस्थुषोः | तस्थिवत्सु |
| सम्बोधन | तस्थिवन् | | |

## कनीयस्—पु. ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्ता | कनीयान् | कनीयांसौ | कनीयांसः |
| कर्म | कनीयांसम् | कनीयांसौ | कनीयसः |
| करण | कनीयसा | कनीयोभ्याम् | कनीयोभिः |
| सम्प्रदान | कनीयसे | कनीयोभ्याम् | कनीयोभ्यः |
| अपादान | कनीयसः | कनीयोभ्याम् | कनीयोभ्यः |
| सम्बन्ध | कनीयसः | कनीयसोः | कनीयसाम् |
| अधिकरण | कनीयसि | कनीयसोः | कनीयःसु-स्सु |

## पयस्—न. ।

कर्ता, कर्म, सम्बो०—पयः पयसी पयांसि

शेष वेधस् की तरह—

## अध्युषिवस्—न. ।

कर्ता, कर्म, सम्बो०—अध्युषिवत् अध्युषुषी अध्युषिवांसि

शेष तस्थिवस् की तरह—

## दोष्—पु०

| | ए०व० | द्वि व० | ब०व० |
|---|---|---|---|
| कर्ता | दोः | दोषौ | दोषः |
| कर्म | दोषम् | दोषौ | दोषः, दोषाः |
| करण | दोषा, दोष्णा | दोर्भ्याम्, दोषभ्याम् | दोर्भिः, दोषभिः |
| सम्प्र० | दोषे, दोष्णे | दोर्भ्याम्, दोषभ्याम् | दोर्भ्यः, दोषभ्यः |
| अपा० | दोषः, दोष्णः | दोर्भ्याम्, दोषभ्याम् | दोर्भ्यः, दोषभ्यः |
| सम्बन्ध | दोषः, दोष्णः | दोषोः, दोष्णोः | दोषाम्, दोष्णाम् |
| अधि० | दोषि, दोष्णि, दोषणि | दोषोः, दोष्णोः | दोःषु—दोषसु |
| सम्बो० | दोः | दोषौ | दोषः |

## पुमस्—पु० ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्ता | पुमान् | पुमांसौ | पुमांसः |
| कर्म | पुमांसम् | पुमांसौ | पुंसः |
| करण | पुंसा | पुंभ्याम् | पुंभि |

| | | | |
|---|---|---|---|
| सम्प्रदान | पुंसे | पुंभ्याम् | पुंभ्यः |
| अपादान | पुंसः | पुंभ्याम् | पुंभ्यः |
| सम्बन्ध | पुंसः | पुंसो | पुंसाम् |
| अधिकरण | पुंसि | पुंसो | पुंसु |
| सम्बोधन | पुमन् | पुमांसौ | पुमांसः |

## शब्दाः ।

अध्युषिवस्–गु०–रहता हुआ।
कनीयस्—गु०—छोटा ।
चक्षुस्—न०—आंख ।
छन्दस्—न० = वेद ।
ज्यायस्—गु०—बड़ा ।
तपस्—न०—तपस्या ।
तमस्—न०—अन्धेरा ।
तस्थिवस्–गु० = बैठा हुआ, ठहरा हुआ ।
तेजस्–गु० = उजाला, गर्मी, प्रकाश ।
दिवोकस्–पु० – ईश्वर, देवता ।
दोस्—पु० = बांह, भुजा ।
धनुष्—न० = कमान ।
नभस्—न० = आकाश ।
पयस्—न० = पानी, दूध ।
पुमस्—पु० = आदमी ।
प्रियस्–गु० = बहुत प्यारा ।
भूयस्–गु० = बहुत बड़ा ।
मनस्—न० = मन ।
यशस्–न० = यश, प्रसिद्धता।
रक्षस्—न० = भूत, राक्षस।
रजस्—न० = रेत, धूर ।
वक्षस्—न० = छाती।
वचस्–न० – बोली, वचन ।
वनौकस्—गु० – जंगल में रहनेवाला ।
वयस्—न०—उमर, पक्षी।
वासस्—न० – कपड़ा ।

विद्वस्—पु०—पढ़ा लिखा।
वेधस्—पु०—ब्रह्मा।
शिरस्—न०—शिर।
श्रेयस्—गु०—बहुत अच्छा।
सरस्—न०—झील, तालाब।
हविस्—न०—बलिदान, घी।

अध्वखेद—(अध्वन्—पु०—सड़क, खेद—पु०—थकावट) पु०-रस्ते की थकावट
अनुरञ्जन—न०=प्रसन्न करना, राज़ी करना।
अपाय—पु०—नुक्सान, हानि
अभिभूत—(अभि+भू का निष्ठा)=जीता हुआ या दबाया हुआ।
अहित—न०—हानि।
आवरण—न०—ढकना, रोक।
उत—अव्यय—या।
कल्प—१—आ०—सकना, योग्य होना।
क्षुद्र—पु०-स्त्री-न०—कमीना, ओछा।
गाह्—१-आ०(अव-)-नहाना
जायापति—पु०(द्वि०मे ही) स्त्री और पति।
तप्—१-प०—चमकना, गरम होना, तपाना।
तमिस्रा-स्त्री०—रात अँधेरी।
तृषित—गु०—प्यासा।
दारिद्र्य—न०—दरिद्रता।
दीन—गु०—गरीब।
दुर्दशा—स्त्री०—बुरी दशा।
द्रुह्—४-प०—धोखा देना, मारने की इच्छा करना।
धीर—गु०—बुद्धिमान, गम्भीर सन्तोष रखनेवाला, ऊंडा
नीचैराख्य—गु०—नीचैस्+(आख्य—स्त्री०—नाम)=नीचैस् नाम का—
(आख्य शब्द ऐसेही स्थान में बहुधा आता है।
न्यायसभा-(न्याय-पु०-न्याय) सभा-स्त्री०=कचहरी।

न्यायालय, न्याय का स्थान, न्याय की कचहरी ।
पद् (निस्-) परिणाम, निकलना ।
परकीय—गु०—दूसरे का।
प्रतिहत-(हन् का निष्ठा प्रति के साथ) = रोका हुआ।
प्रथम-सुकृत—न०-पहिले का अच्छा काम ।
प्राप्त—(निष्ठा) पहुँचा हुआ, पाया हुआ ।
भागीरथी—स्त्री०—गङ्गा ।
भूरि—गु०—बहुत ।
भो—अव्यय = सम्बोधन का पद ।
रक्षण—न०—बचाव ।
रज्जु—स्त्री० = रस्सी ।
वस्-(अधि-) = बैठना, आराम करना, बसना ।
विपत्ति—स्त्री० – दुःख ।
विमुख—गु०–मुंहफेरे, विरोधी ।
शोभ—गु०—अच्छा ।
संश्रय—पु०—ठहरने का स्थान ।
समाज—पु० – सभा ।
सुरभि – गु० – सुगन्ध ।
सुवृत्ति – गु० – अच्छा ।
स्मृ-(वि-) – भूलना ।
हालिक–पु०–पालती, किसान, हल चलानेवाला।
हालिनी–स्त्री०–छिपकली।
हाली–स्त्री०–छोटी साली।
हालु–पु० – दांत ।
हिंजीर–पु०–रस्सी, या जंजीर हाथी का पैर बाँधने की ।

उपदेशो हि मूर्खाणां प्रकोपाय न शान्तये ।
पयःपानं भुजंगानां केवलं विषवर्धनम् ॥
राजा बन्धुरबन्धूनां राजा चक्षुरचक्षुषाम् ।
राजा पिता च माता च सर्वेषां न्यायवर्तिनाम् ॥

यस्यार्थास्तस्य मित्राणि यस्यार्थास्तस्य बान्धवाः ।
यस्यार्थाः सपुमांल्लोके यस्यार्थाः स हि पण्डितः ॥
न हि तद्विद्यते किञ्चिद्यदर्थेन न सिध्यति ।
यत्नेन बुद्धिमांस्तस्मादर्थमेकं प्रसाधयेत् ॥
कोऽर्थः पुत्रेण जातेन यो न विद्वान्न धार्मिकः ।
काणेन चक्षुषा किं वा चक्षुःपीडैव केवलम् ॥

ज्यायान् कनीयांसमवदत् — भो ! भ्रातः श्रमं कृत्वा विदुषो गुरोः पाठं शिक्षेथाः ।
नभसि मेघा वर्तन्ते ततस्तमोऽभवत् ।
पुमांसः पयः पिबन्ति । वेधसा जगन्निर्मितम् ।
रक्षांसि तमसि तमिस्रायां भ्रमन्ति ।
वनौकसः शिरसि वासांसि न धारयन्ति ।
मधुरैर्वचोभिर्मनस्तुष्यति ।
पुमांसः सरसि दिवौकसामनुरञ्जनाय तान् यजन्ति ।
वयांसि नभस्युड्डीयन्ते ।
विद्वांसो न्यायसभायान्तस्थिवांसश्चिन्तयन्ति ।
वनौका मुनिश्छन्दः पठति वने ।
तमसि चक्षुर्न पश्यति परन्तु तेजसि ।

---

तुम मेरे छोटे भाई को बुलाओ ।
लव कुश का बड़ा भाई था ।
सब मनुष्य अपने प्यारे को याद किया करते हैं ।

विद्वानों से उपदेश किये जाने पर दशरथ ने यज्ञ शुरू किया ।

भीम से छाती पर मारे जाने से कीचक बेहोश हो गया ।

## परीक्षा प्रश्न ।

(१) अनन्त, और इनन्त शब्दों के अन्त का 'न्' किस २ स्थान में गिर जाता है ? ।

(२) 'अ' किस स्थान में गिरता है और कब नहीं गिरता?

(३) सकारान्त शब्दों के रूप बनाने का क़ायदा कहो ।

(४) वसन्त ईयसन्त और एयसन्त पुल्लिङ्गशब्दों में 'न्' कब जोड़ा जाता है और वस् के 'व्' को उ कब होता है?

(५) तपस् , भूयस् , श्रेयस् , तस्थिवस् , के रूप लो जाओ-

# पाठ ३१

इस पुस्तक में जिन चारों गणों के धातुओं का वर्णन किया है उनमें जो विशेष बातें या नियम हैं सो इस पाठ में लिखे जांयगे ।

(१) गुप् – बचाना, धूप् – गरम करना, विच्छ् – जाना या पहुँचना, पण् या पन् जब उसका अर्थ प्रशंसा

करना हो तो, इन सब भ्वादि गण और परस्मै पद के धातुओं में प्रत्यय लगाने से पहले आय् और जोड़ा जाता है और आय् लगाने से पहले गुप् धातु के उ का गुण हो जाता है जैसे—गुप् का गोपायति, पण् का पणायति।

(२) भ्राश् व भ्लाश् आत्मनेपद—चमकना और भ्रम् = फिरना, क्रम = टहलना, क्लम् = थक जाना, त्रस् = डरना या काँपना, त्रुट् = तोड़ना या काटना, लष् = चाहना, और यस् = उद्योग करना, सम् के साथ या बिना उपसर्ग के परस्मैपद के धातु भ्वादि, व दिवादि दोनों गणों में आते हैं, और क्रम् का 'अ' इन पिछले चार गण के लकारों में दीर्घ हो जाता है केवल परस्मैपद में, आत्मनेपद में नहीं, और क्रम् और क्लम् के बदले जब उपसर्ग 'अ' जोड़ा जाता है तब भी 'अ' दीर्घ हो जाता है।

(३) अक्ष् व तक्ष् जब ये सँवार करना या हजामत करना या बाल मूड़ने या बाल छीलने के अर्थ में आते हैं तो प्रथम गण वा पांचवां गण दोनों में रूप होते हैं।

(४) ध्मा = फूँक मारना, घ्रा = सूँघना, म्ना = विचारना, ऋ = जाना, सृ = दौड़ना अर्थ में, शद् = काटना कुल भ्वादि गण के धातु प्रत्यय लगाने से पहले गण के चारों लकारों में इनके रूप क्रम से धम्, जिघ्र्, मन्, ऋच्छ्, धौ, शीय् हो जाते हैं—शद् के सिवाय सब परस्मैपद हैं।

(५) गुह् का इन गण के लकारों में दीर्घ हो जाता है और उन प्रत्ययों के पहिले भी जिनके पहिले स्वर का गुण हो जाता है – जैसे गूहति –

(६) दंश् व सञ्ज्, परस्मैपद – स्वञ्ज्, आत्मनेपद – वरञ्ज् उभय पद ये सब भ्वादि गण के धातु अपना अनुनासिक अक्षर गिरा देते हैं।

(७) धातु के दीर्घ ऋ के जब गुण या वृद्धि नहीं होती है तो उसके स्थान में इर् हो जाता है और यदि उसके पूर्व ओष्ठस्थानीय अक्षर हो तो 'उर्' हो जाता है – और इन 'इ' या 'उ' के आगे यदि कोई व्यञ्जन आवे तो ये दीर्घ हो जाते हैं।

जॄ दिवादि गण का रूप जीर्यति, कॄ तुदादि गण का रूप किरति और कॄत् चुरादि गण का रूप कीर्तयति।

(८) दिवादि गण के धातुओं के अन्त में जब ओ हो तो इस गण के प्रत्ययों के पहले 'ओ' गिर जाता है जैसे सो का स्यति, दो का द्यति, शो का श्यति और छो का छ्यति ॥

(९) दिव्, छिव्, शम्, तम्, दम्, श्रम् और मद् सब दिवादि गण के और भ्रम् और श्रम् जब दिवादि गण में आवें तो इस गण के चार लकारों में इनका स्वर दीर्घ हो जाता है और भ्रम् का रूप भ्रम्यति भी होता है।

(१०) दिवादि गण के व्यध् धातु का इस गण के 'य' के पहले विध् हो जाता है, जैसे विध्यति ।

(११) तुदादि गण के चिन्ह 'अ' से पहले धातु के चिन्ह इ या उ ह्रस्व या दीर्घ को बदल कर क्रम से इय् या उव् हो जाता है, जैसे रि का रियति, नु का नुवति।

(१२) तुदादि गण के भ्रस्ज् और व्रश्च् का बदलकर इस गण के लकारों में क्रम से भृज्ज और वृश्च् हो जाता है।

(१३) तुदादि गण के लुप्, लिप्, खिद्, कृत् और पिश् इन धातुओं की अन्त के अक्षर के पहले अनुनासिक अक्षर लगा दिया जाता है, जैसे लिम्पति ।

(१४) चुरादि गण से कुछ धातु केवल आत्मनेपदही में आते हैं, जैसे तन्त्, चित्, भर्त्स्, मन्त्, तर्ज्, विद्, इत्यादि ।

(१५) कुछ धातु भ्वादि व चुरादि दोनों गणों में आते हैं जैसे युज्, पृच् सह् वृज् वृ जॄ रिच्, तप् तृप् दृभ् अर्ह इत्यादि ।

## धातु ।

अञ्च्—१—५—प०—पहुंचना, फैलना, घुसना, बढ़ना, इकट्ठा करना ।

ऋछ—[ऋच्छ्]-१—प०—जाना।

कृत्—६—प०—काटना ।

कॄ—६-प०-बखेरना,फैलाना।

कृत्—१०-उ०प०-कहना, बताना।

क्रम्—१-४-प०-टहलना।

क्लम्—१-४-प०-थकजाना।

खिद्—६-प०-मारना, तकलीफ देना।

गुप्—१-प०-बचाना, पालना

गुह्—१-उ० प०-छिपाना, ढकना।

घ्रा-[जिघ्र]-१-प०-सूंघना।

चित्—१-प०व १०-आ०-देखना, जानना, समझना।

छो-४-प०-काटना (खितका)

जॄ—१-४-प०-१०-उ०प० = गिरना, टूटना, बूढ़ा होना।

तक्ष्—१-प०-काटना, मूँडना।

तप्—१-४-प०—चमकना, गरम होना, तप करना।

तम्—४-प०-थकना, जाय होना।

तर्ज्—१०-आ० १-प०—डराना।

तृप्—४-६-प०-तृप्त करना।

त्रस्—१-४-प०—डरना, काँपना।

त्रुट्—१-४-प०-तोड़ना, फाड़ना।

दम्—४-प०-पलाऊ होना या करना, हिलाना।

दंश्—१-प०-काटना, डङ्क मारना।

दिव्—४-प०—चमकना, पाँसा फेकना, जूवा खेलना।

दृभ्—१-६ प०-बाँधना, गूथना, पिरोना।

दो—४-प०-काटना (खितका)

धूप्—१-प०-गरम होना, या करना, सुगन्ध देना।

ध्मा—१-प०-फूँक मारना, शङ्ख बजाना।

नु—६-प०—प्रशंसा करना।

पण् या पन्—१-प०—प्रशंसा करना।

पिश्—६-उ०प०—बनाना।

पृच्—१-प०—छूना।

भर्त्स्—१०-आ०—धमकाना।

भ्रम्—४-प०—फिरना।

भ्रज्ज्—६-उ०प०—भूनना।

भ्राश्, भ्लाश् — ४ आ०—चमकना।

मन्त्—१०आ०-१-प०—सलाह करना या लेना।

म्ना—१-प०—विचारना।

यस्—१-४-प०—उद्योग करना।

युज्—१-४-प०—जोड़ना।

रञ्ज्—१-४-उ०प०—रँगना।

रि—६-प०—जाना, चलना।

रिच्—१-१०-प०—अलग २ करना, विभाग करना।

लप्—१-प०—बोलना।

लष्—१-४-प०-इच्छा करना, चाहना।

लिप्—६-उ०प०—लीपना, लिपना, सानना।

वञ्च्—६-प०—चलना, १०-उ०प०-चमकना, बोलना।

वृ—१-१०-उ०प०—चुनना, पसन्द करना, चाहना।

वृज्—१-१०-प०—छोड़ना, नफरत करना, घृणा करना

व्यध्—४-प०—मारना।

वृश्च्—६-प०—काटना, फाड़ना।

शद्—१-आ०—नष्ट होना।

शो—४-प०—तेज करना।

ष्ठिव्—१-४-प०—थूकना।

सञ्ज्—१-प०—चिपकना।

सह्—४-प०-१-आ०-सहना

सृ [धौ]-१-प०—दौड़ना।

सो—४-प०—मारना।

स्वञ्ज्—१-आ०—बाथ भरना।

अम्भस्—न०—पानी, जल।

दुर्जनोपम—पु०-दुर्जनकासा।

पद्मपत्र–न०–कँवल का पत्ता
मृणालिका–स्त्री०–कँवल की डण्डी।
रथ्यारूह्यमान–पु०—घोड़े पर सवार–(रथ्य–पु०–रथ का घोड़ा—आरुह्यमान–रुह् का शानच् प्रत्ययान्त—सवार)

रथ्यारूह्यमाणमात्मानं न चेतयते ।
कस्तृप्यति वित्तेन । यमो दाम्यति राक्षसान् ।
सूर्यो भ्राम्यति नित्यमेव गगने ।
न हि स्त्रीभिः सह मन्त्रयितुं युज्यते ।
नासतो विद्यते भावो नाभावो विद्यते सतः ।
न मां कर्माणि लिम्पति ।
लिप्यते स न पापेभ्यो पद्मपत्रमिवाम्भसा ।
इह लोके हि धनिनां परोऽपि स्वजनो भवेत् ।
स्वजनोऽपि दरिद्राणां सर्वदा दुर्जनोपमः ।
मनुष्याः पुष्पाणि जिघ्रन्ति ।
कृष्णो धेनुं गोपायति ।
जीर्यन्ति जीर्यतः केशा दन्ता जीर्यन्ति जीर्यतः ।
आत्मानं तक्षति ह्येष वनं परशुना यथा ।
सुवर्णकारो धमति । प्राणोऽहर्निशमृच्छतीति वयम्मनामः । अश्वा धावन्ति । राजपुरुषश्चोरस्य शिरोऽसिना शोयते । सोऽवगुणं गूहते । सर्पो दशति । रजको रजति । ग्रन्थस्य पत्रं सजति । स मित्रं स्वजते ।

मैंने कबूतरों को बुलाने के वास्ते चावल बखेरे ।
झूठा मनुष्य किसी काम के योग्य नहीं होता ।
आग पर वह चावलों को भूनता है ।
वह वृक्ष को काटता है ।
देवदत्त ने जंगल में शेर देखा और काँपने लगा ।
बाग़ में जाकर आम के फल पसन्द कर लो ।
लड़ाई के समय सब अपनी २ तलवारों को तेज़ करते हैं । तुमने उस पर क्यों थूका ? ।
इन जानवरों को पलाऊ बनाओ ।
मेरी माला फूलों की गूंथो ।

# पाठ ३२

आपदर्थे धनं रक्षेद्दारान् रक्षेत् धनैरपि ।
आत्मानं सततं रक्षेत् दारैरपि धनैरपि ॥
येन केनाप्युपायेन शुभेनाप्युशुभेन वा ।
उद्धरेद्दीनमात्मानं समर्थो धर्म्ममाचरेत् ॥
यो न वेत्ति गुणान् यस्य न तं सेवेत पण्डितः ।
न हि तस्मात् फलं किञ्चित् सुकृष्टादूषरादिव ॥
अरक्षितं तिष्ठति दैवरक्षितं सुरक्षितं दैवहतं विनश्यति ।
जीवत्यनाथोऽपि वने विसर्जितः कृतप्रयत्नोऽपि गृहे विनश्यति॥
पिता रक्षति कौमारे भर्ता रक्षति यौवने ।
पुत्रश्च स्थाविरे भावे न स्त्री स्वातन्त्र्यमर्हति ॥

धनवान् बलवांल्लोके सर्वः सर्वत्र सर्वदा ।
प्रभुत्वं धनमूलं हि राज्ञामप्युपजायते ॥

असन्तुष्टा द्विजा नष्टाः सन्तुष्टाश्च महीभुजः ।
सलज्जा गणिका नष्टा निर्लज्जाश्च कुलस्त्रियः ॥

सा भार्या या गृहे दक्षा सा भार्या या प्रजावती ।
सा भार्या या पतिप्राणा सा भार्या या पतिव्रता ॥
न सा भार्येति वक्तव्या यस्या भर्ता न तुष्यति ॥
तुष्टे भर्तरि नारीणां सन्तुष्टाः सर्वदेवताः ।

चाटुतस्करदुर्वृत्तैस्तथा साहसिकादिभिः ॥
पीड्यमानाः प्रजा रक्ष्याः कूटच्छद्मादिभिस्तथा ।
प्रजानां धर्मषड्भागी राजा भवति रक्षिता ॥
अधर्मादपि षड्भागी जायते यो न रक्षति ॥

प्रजापीड़नसन्तापात् समुद्भूतो हुताशनः ।
राज्ञः श्रियं कुलं प्राणान्नादग्ध्वा विनिवर्तते ॥

फलार्थी पार्थिवो लोकान् पालयेद् यत्नमास्थितः ।
दानमानादितो येन मालाकारोऽङ्कुरानिव ॥

यथा बीजाङ्कुरः सूक्ष्मः प्रयत्नेनाभिरक्षितः ।
फलप्रदो भवेत् काले तद्वल्लोकः सुरक्षितः ॥

व्याकीर्णकेशरकरालमुखा मृगेन्द्रा
नागाश्च भूरिमदराजिविराजमानाः ।
मेधाविनश्च पुरुषाः समरेषु शूराः
स्त्रीसन्निधौ परमकापुरुषा भवन्ति ॥

